होरागाराधीश्वरो वित्तलब्धा लाभस्वामी दायको लाभपेन ।
सत्रा योगो लग्ननाथस्य लाभकर्त्ता ग्लौदृग् लाभगेहे तदाप्तिः ॥ ४९ ॥

प्रश्न लग्न का स्वामी 'वित्तलब्धा' (धन का लोभी), लाभेश 'धनदायक' होता है। यदि लग्नेश का लाभेश के साथ इत्थशाल योग हो तो 'लाभ कर्त्ता' होता है। जब लाभ स्थान पर चन्द्रमा की दृष्टि हो तब धन की प्राप्ति होती है।

ग्लौदृष्टयोः कार्य्यविलग्नपत्योर्योगोऽर्थलब्ध्यै लघु लग्नभस्य ।
दिश्यर्थलाभो बलिकेन्द्रयाताकाशाटनाशासु किमर्थलब्धिः ॥ ५० ॥

कार्येश और लग्नेश इन दोनों का इत्थशालयोग हो और वे दोनों चद्रमा से दृष्ट हों तो शीघ्र धन लाभ होता है। प्रश्न लग्न में जो राशि हो उस की दिशा में अथवा बली केन्द्र (दशम) गत ग्रह की दिशा में धन का लाभ होता है।

हृद्रोगगोवारणवैरिकीटैः स्यात्स्थानलब्धिश्चरभोदये नो ।
द्विदेहराशौ तनुगेहगेऽर्द्धे पूर्वे स्थिरोक्तं चरवत्पराद्र्धे ॥ ५१ ॥

प्रश्न समय में कुम्भ, वृष, सिंह और वृश्चिक लग्न हों तो स्थान की प्राप्ति होती है। प्रश्न लग्न में चर राशि हो तो स्थान की प्राप्ति नहीं होती है। एवं प्रश्न लग्न में द्विस्वभाव राशि का पूर्वार्द्ध हो तो स्थिर राशि के सदृश फल अर्थात् स्थान की प्राप्ति होती है और प्रश्न लग्न में द्विस्वभाव राशि का उत्तरार्द्ध हो तो चरराशि के सदृश फल अर्थात् स्थान की प्राप्ति नहीं होती है।

कलेवरायाधिभुवौ यदैकत्र्यंशे भवागारसमाश्रितौ स्तः ।
भविष्यतीह द्रविणस्य लाभः प्रष्टुः कवीन्द्रा इति सङ्गिरन्ते ॥ ५२ ॥

लग्नेश और लाभेश ये दोनों एक द्रेष्काण में स्थित होकर लाभ भाव में स्थिर हों तो प्रष्टा को धन लाभ होगा। इस प्रकार पण्डितजन कहते हैं।

कल्याणसंयुक्तविलोकितोऽर्थेट् स्वोच्चादियातः कुरुतेऽङ्गपेन ।
निशाकरेणोत यदीत्थशालं वेन्दुज्ञजीवास्फुजितः ससत्त्वाः ॥ ५३ ॥
नाघान्वितास्तुङ्गगृहादिसंस्थिताश्चतुष्टयप्राप्तिनवार्थधीगताः ।
लाभं प्रकुर्युः प्रचुरं सुसत्वरं ग्लौस्वाङ्गपाः सारयुताः स्वगास्तथा ॥ ५४ ॥

उच्चादि राशि गत द्वितीयेश यदि शुभ ग्रह से दृष्ट युक्त होकर लग्नेश के साथ अथवा चन्द्रमा के साथ इत्थशाल योग करे तो (१) अथवा चन्द्र, बुध, गुरु और शुक्र ये चारों बलवान् हों, स्वोच्चादि राशि में हों; पापग्रह से युक्त न हों; केन्द्र, लाभ, नवम, द्वितीय और पञ्चम में स्थित हों तो शीघ्र बहुत लाभ को करते हैं। चन्द्रमा, द्वितीयेश और लग्नेश ये तीनों बलवान् होकर धन स्थान में हों तो शीघ्र बहुत लाभ को करते हैं।

यदा सिते स्वोच्चगते घनोपगे वोच्चङ्गते वारिणि तुङ्गगे शुभैः ।
दृष्टे सुते तत्र भवे किमुच्चगे प्रष्टा पुरग्राममुखं समाप्नुयात् ॥ ५५ ॥

जब उच्चराशिगत शुक्र लग्नमें हो, अथवा उच्चराशि गत शुक्र चतुर्थ में हो, अथवा उच्चराशि गत शुक्र पञ्चम में स्थित होकर शुभग्रहों से दृष्ट हो, अथवा उच्चराशि गत शुक्र लाभ भाव में हो तो प्रष्टाको पुरग्रामादि की प्राप्ति होती है ।

आद्येऽङ्गपः प्रांशुगतः खपेक्षितो लाभं करोति क्षितिपात्सदीक्षितः ।
प्रभूतमल्पं दुरितैरथो विधुतन्वर्थपानां तु कम्बूलयोगके ॥ ५६ ॥
भूर्य्यर्थलाभो निजतुङ्गभे स्वभे वयस्यभेऽल्पं रिपुनीचभे न वा ।
अर्थेऽङ्गपोऽङ्गे धनपो धनप्रदौ स्वगौ तनूौ किमु कोशकायपौ ॥ ५७ ॥
सुखार्थदौ स्तोऽनिजर्क्षगोऽङ्गपोऽङ्गे प्राप्तिगः पूर्णशरीरशीतगुः ।
सायेड् विधत्ते द्रविणाप्तिकां सुखं कार्यार्थसिद्धिं कथयन्ति कोविदाः ॥ ५८ ॥

उच्चराशिगत लग्नेश यदि दशमेश से दृष्ट होकर लग्न में हो तो धनलाभ को करता है । यदि वह लग्नेश शुभग्रह से दृष्ट हो तो बहुतलाभ और पापग्रह से दृष्ट हो तो अल्पलाभ को करता है । चन्द्रमा, लग्नेश और धनेश इन तीनों का यदि कम्बूलयोग हो और वे उच्चराशि वा स्वराशि में होतो बहुत धन लाभ होता है । यदि उक्त तीनो का कम्बूल योग हो और मित्रराशि में हो तो अल्पलाभ होता है । एवं वे तीनों शत्रु वा नीच राशि में हों तो लाभ नहीं होता है । धन में लग्नेश और लग्न में धनेश हो तो धनदायक होते हैं । एवं लग्नेश धनेश ये दोनों धन में हों वा लग्न में हों तो सुख तथा धन देते हैं । लग्नेश लग्न में हो और पूर्ण चन्द्रमा लाभेश से युक्त होकर लाभ में हो तो धनकी प्राप्ति, सुख और कार्यार्थ सिद्धिको करता है इस प्रकार पण्डितजन कहते हैं ।

उपान्त्यगो मूर्त्तिविभुर्भवाधिपो लग्नोपगस्तौ तनुगावुताप्तिगौ ।
उभौ खदो यत्र यदीत्थशालिनौ वेज्येन्दुदृष्टौ स्वतनूपती तनौ ॥ ५९ ॥
उभौ ससत्त्वौ शुभदौ विशेषतः प्राप्तिं वित्ततः प्रचुरां शरीरिणाम् ।
खार्थाप्तिषु स्वेश्वरशक्रमंत्रिणौ तत्रास्फुजिद्वित्किमखण्डमण्डलः ॥ ६० ॥
ग्लौस्तत्र गोकर्कटगः समन्वितदृष्टोऽमलैर्गर्हितखेटवर्जितः ।
वैकोऽपि काव्येज्यविदां निजोच्चभे स्वभे ससारोऽर्थखधीनवोदये ॥ ६१ ॥
यद्वा सुगात्रः स्वभ उच्चभे बली जीवः सितो ज्ञा भवगः शशीक्षितः ।
लाभः शुभाः कण्टकगा युता बलैः स्वाप्त्यै सुतूर्णं सुखसिद्धिहेतवे ॥ ६२ ॥

लाभ में लग्नेश और लग्न में लाभेश हो अथवा वे दोनों लग्न में वा लाभ में हों और उनका इत्थशालयोग हो तो धन देने वाले होते हैं । धनेश और लग्नेश ये दोनों बलवान् होकर लग्न में हों तो विशेषतः शुभफलदायक और बहुत धन की प्राप्ति को करते हैं । दशम, द्वितीय और लाभ में द्वितीयेश और गुरु हो अथवा उक्तस्थानों में शुक्र बुध हों अथवा पूर्ण चन्द्रमा वृष वा कर्क राशि में स्थिर होकर उक्त स्थानों हो और पापग्रह से रहित होकर शुभ ग्रह से युक्त दृष्ट हो अथवा शुक्र गुरु बुध इन तीनों के मध्य में कोई एक ग्रह भी अपनी उच्चराशि में वा

स्वराशि में हो और बलवान् होकर द्वितीय दशम पञ्चम नवम वा लग्न में हो अथवा गुरु वा शुक्र वा बुध सुन्दर शरीर वाला हो, बलवान् हो, स्वराशि में वा स्वोच्चराशि में स्थित होकर लाभ में हो और चन्द्रमा से दृष्ट हो तो लाभ होता है। यदि शुभ ग्रह बल युक्त होकर केन्द्र में हों तो अतिशीघ्र धन की प्राप्ति और सुख सिद्धि होती है।

असाधवः कण्टकमार्गधीस्था निःस्वाय दुःखाय च पृच्छकस्य।
तीर्थालये सौम्यसमेतदृष्टे प्रष्टुस्तदा वाञ्छितवस्तुलाभः ॥ ६३ ॥

यदि पञ्चम, नवम और केन्द्र में पाप ग्रह हों तो दरिद्रता तथा दुःख के लिए होते हैं। एवं नवमस्थान शुभ ग्रह से युक्त दृष्ट हो तो प्रष्टा को आकांक्षित वस्तु का लाभ होता है।

तत्र स्थितैः पाप्मखगैर्विनाशश्चेन्नक्तयोगो वपुरर्थभर्त्रोः।
प्रष्टा परस्माद् द्रविणाप्तिमेति परस्परालोकनतोऽत्र नक्तः ॥ ६४ ॥
योगस्तनूतुर्यपयोः परस्मात्स्यात्कार्यसिद्धिः किल पृच्छकानाम्।
अस्माद्विलोमे सखले न सिद्ध्येत् स्वदेहपत्योर्यमयाख्ययोगः ॥ ६५ ॥
पदस्य लाभो सचिवेन भावी स्वपोऽङ्गगोऽघेतरदृष्टयुक्तः।
चेदित्थशालं पुरपेन सार्द्धं कुर्यात्तदा पृच्छक एति वित्तम् ॥ ६६ ॥
पापेत्थशालोपगयोर्द्वयोश्चेत्पृथक् तनूस्वेश्वरयोरसौम्यैः।
दृष्टाढ्ययोः शौर्ययुतैः स्वलाभः क्वचिन्मृतिः सन्त इति ब्रुवन्ति ॥ ६७ ॥

यदि नवम स्थान में पाप ग्रह होंतो अभीष्ट कार्यका नाश होता है। धनेश लग्नेश का नक्त योग हो तो अन्य पुरुष से प्रष्टा को धनका लाभ होता है। लग्नेश और चतुर्थेश की परस्पर दृष्टि हो वा नक्त योग हो तो अन्य पुरुष से प्रष्टाजनों की कार्यसिद्धि होती है। यदि उक्त प्रकार से विपरीत हो वा पापयुक्त हो तो कार्य सिद्धि नहीं होती है। धनेश और लग्नेश का यमया योग हो तो मंत्री के द्वारा भावी पदका लाभ होता है। यदि धनेश लग्न में स्थित होकर पापग्रहोंसे दृष्ट युक्त हो और लग्नेश के साथ इत्थशालयोग करे तो प्रष्टा धनको पाता है। लग्नेश और धनेश इन दोनों का पृथक पृथक पापग्रहों के साथ इत्थशाल योग हों और वे दोनों बलवान् पापग्रहों से दृष्ट युक्त हों तो धनका लाभ होता है और कहीं मृत्यु होती है इसप्रकार पण्डितजन कहते है।

सद्भिर्दृष्टयुतैः स्वगैः सदितरैर्दूरे चिरात्स्वल्पक-
स्वाप्तिस्तैर्मलिनेक्षितैर्यदि तदा प्राक्सञ्चितार्थक्षयः।
मूर्तीशो व्ययसीन्दुदेहगृहपा सत्संयुतालोकितौ
पाथोभावगतौ समेति भवनक्षेत्रावनीः पृच्छकः ॥ ६८ ॥

धन स्थान में स्थित पापग्रह यदि शुभ ग्रहों से दृष्ट वा युक्त हों तो दूर देश में बहुत दिन पश्चात् स्वल्प धनका लाभ होता है। यदि धनस्थान में स्थित 'पापग्रह' पापग्रहसे दृष्ट हों तो पूर्व सञ्चित धन का नाश होता है। लग्नेश चतुर्थ में हो अथवा चन्द्रमा तथा लग्नेश ये दोनों शुभग्रहसे युक्त वा दृष्ट होकर चतुर्थ स्थान में स्थित हों तो 'प्रष्टा' गृह, क्षेत्र (खेत) और भूमि को पाता है।

पातालाङ्गस्वामिनौ पौरयातौ तुर्य्यस्थौ वा तारकानाथयुक्तौ ।
युक्तौ दृष्टौ शोभनाकाशवासैः कुर्व्वाते तौ गेहकेदारलाभम् ॥ ६९ ॥

चतुर्थेश और लग्नेश ये दोनो चन्द्रमा से युक्त होकर लग्न वा चतुर्थ में हों और शुभ ग्रहों से युक्त दृष्ट हों तो गृह तथा क्षेत्र के लाभको करते हैं।

ग्लावा लेखागारनाथेन चेत्थशालं कुर्य्यान्नागलोकाधिनाथः ।
संयुक्तो वा वीक्षितः सन्नभोगैर्भूगेहाप्तिं पृच्छकस्य प्रकुर्य्यात् ॥ ७० ॥

चन्द्रमा और लग्नेश के साथ यदि शुभग्रहों से युक्त वा दृष्ट हुआ चतुर्थेश इत्थशाल योग को करे तो प्रष्टा के लिए भूमि तथा ग्रहकी प्राप्ति को करता है।

यस्मिन्भावे देहवित्ताधिपेत्थशालः साधुव्योमवासेक्ष्यमाणः ।
देहद्रव्यभ्रातृमित्रात्मजारिस्त्रीषु स्वाप्तिं द्वारतस्तस्य याति ॥ ७१ ॥

तनु, धन, सहज, मित्र पुत्र, रिपु और जाया इन् भावों के मध्य में जिस भाव में लग्नेश धनेश का इत्थशाल हो और वह शुभग्रह से दृष्ट हो तो उस भाव के कारण से धनको पाता है।

याम्यस्थाने चेत्तयोरित्थशालो बन्धाद् युद्धाद्वा वधाद्वित्तलाभः ।
धर्म्माद् धर्म्मे भूपतो मध्यभावे लब्धौ मित्रात्प्रान्त्यभावे व्ययादः ॥ ७२ ॥

अष्टमस्थान में लग्नेश धनेश का इत्थशाल हो तो बन्धन युद्ध वा वधकार्य से धनलाभ होता है। एवं उन दोनो का इत्थशाल नवम में हो तो धर्म से लाभ, दशम में राजा से लाभ, लाभ में मित्र से लाभ और व्यय में व्ययाद होता है।

नष्टधन लाभ प्रश्नः—

प्रश्नोदये वारिपयुक्तलोकितेऽथवोडुपे तत्र धनं प्रवर्त्तते ।
स्वदौ शशीज्यौ वधबन्धुखास्तगौ स्वपेऽम्बुकोशे बहु तत्र वित्तकम् ॥ ७३ ॥

यदि 'चतुर्थेश' प्रश्नलग्न में हो वा उसको देखता हो अथवा 'चन्द्रमा' प्रश्न लग्न में हो तो 'धन' अपनी ही जगह स्थित रहता है। अष्टम, चतुर्थ, दशम और सप्तम में यदि चन्द्र गुरु हों तो नष्ट धन को देते हैं। अर्थात् नष्ट धन का लाभ होता है। चतुर्थ वा द्वितीय में धनेश हो तो बहुत नष्ट धन का लाभ होता है।

कोदये हिमकरोऽखिलगात्रो गात्रगः किममलोऽमलदृष्टः ।
शौर्य्ययुक् छुभकरो भवगो वा पर्व्वरिः पुरगतो निखिलाङ्गः ॥ ७४ ॥

भार्गवेण गुरुणा यदि दृष्ट किं धनोपचयगैः शुभदैर्वा ।
कष्टकोपचयगैरुत देहाद्वाम्बुनः सहजगो धनगः सन् ॥ ७५ ॥

किं शुभैः पदपयोऽरिमदस्थैर्वाङ्गपे स्मरगते स्मरपेऽङ्गे ।
वा त्रिखाङ्गसुखधीस्वभवस्थैः शक्तिमद्भिरमलैरमलान्यैः ॥ ७६ ॥

केन्द्रकोणफलकालविहीनैर्वोदये शशधरे शुभदृष्टे ।
लोकिते सखिदृशांशुमता स्यात्पृच्छकस्य ननु नष्टधनाप्तिः ॥ ७७ ॥

प्रश्न में लग्न शीर्षोदय राशि हो, सम्पूर्ण बिम्बवाला चन्द्रमा वा शुभ ग्रह यदि शुभ ग्रह से दृष्ट होकर लग्न में हो तो (१) अथवा बलवान् शुभ ग्रह लाभ में हो तो (२) अथवा सम्पूर्ण गात्रवाला चन्द्रमा यदि शुक्र वा गुरु से दृष्ट होकर लग्न में हो तो (३) अथवा 'शुभ ग्रह' धन और उपचय स्थान में हों तो (४) अथवा केन्द्र और उपचय स्थान में शुभ ग्रह हों तो (५) अथवा लग्न से वा चतुर्थ से तृतीय तथा द्वितीय में शुभ ग्रह हो तो (६) अथवा चतुर्थ, दशम, षष्ठ और सप्तम में शुभ ग्रह हों तो (७) अथवा सप्तम में लग्नेश और लग्न में सप्तमेश हो तो (८) तृतीय, दशम, लग्न, चतुर्थ, पंञ्चम द्वितीय और एकादश में बलवान् शुभ ग्रह हों और केन्द्र, त्रिकोण, अष्टम तथा लाभ में पाप ग्रह न हों तो (९) अथवा लग्न गत चन्द्रमा यदि शुभ ग्रह से दृष्ट हो और उसे मित्र दृष्टि से सूर्य भी देखता हो तो उक्त योगों में प्रष्टा को नष्ट धन की प्राप्ति होती है ।

लाभस्वामी लग्नगो लग्नपेत्थशालं कुर्यात्पृच्छकानां तदानीम् ।
नष्टार्थस्य प्राप्तिरुक्ता द्वितीयपुत्रभ्रातृस्थैः शुभैश्चेत्तथा स्यात् ॥ ७८ ॥

लग्न गत लाभेश यदि लग्नेश के साथ इत्थशाल करे तो प्रष्टाओं को नष्ट धन की प्राप्ति कही है । एवं द्वितीय, पञ्चम और सहज में शुभ ग्रह हों तो भी नष्ट द्रव्य की प्राप्ति कही है ।

द्यूनेऽङ्गास्तस्वामिनोरित्थशाले वेन्दौ खेऽङ्गे सौम्यखेटेत्थशाले ।
वास्तेशेऽब्जे वार्कलुप्ते विनष्टस्वाप्तिः पीथे पौरगे चन्दिरेऽस्ते ॥ ७९ ॥
कौ नष्टार्थं नाप्नुयात्केन्द्रकोणकालार्थस्थैः पामरैः पापदृष्टैः ।
पुण्यायुक्तैर्नष्टवित्तस्य नाशश्चान्यार्थस्यापि क्षयं स्यात्तदानीम् ॥ ८० ॥

लग्नेश और सप्तमेश का यदि सप्तम स्थान में इत्थशाल हो तो (१) दशम वा लग्न में स्थित चन्द्रमा का शुभ ग्रह के साथ इत्थशाल हो तो (२) सप्तमेश वा चन्द्रमा यदि सूर्य लुप्त (अस्तंगत) हो तो नष्ट धन का लाभ होता है । लग्न में सूर्य और सप्तम में चन्द्रमा हो तो भूमि में नष्ट हुए धन का लाभ नहीं होता है । केन्द्र, त्रिकोण, अष्टम और द्वितीय में स्थित पाप ग्रह यदि पापग्रहों से दृष्ट हों और शुभ ग्रहों से युक्त न हो तो नष्ट धन के साथ ही अन्य धन का भी नाश होता है ।

न लभ्यतेऽरं स्थितमर्थमम्बुगेऽघेऽथास्तकालेऽसृजि नाप्यते तदा ।
अन्यत्र वित्तं तत उद्गमे तमो याम्यस्थितोऽर्को द्रविणं न लभ्यते ॥ ८१ ॥

यदि चतुर्थ स्थान में पापग्रह हो तो रक्खा हुआ धन शीघ्र नहीं मिलता है । सप्तम वा अष्टम में मङ्गल हो तो अन्यत्र ( द्वितीय स्थान में ) धन नहीं मिलता है । लग्न में राहु और अष्टम में सूर्य हो तो भी धन नहीं मिलता है ।

पङ्कः पश्यति पङ्कलग्नभवनं नष्टं वित्तं भवे-
न्नष्टाप्तिः शुभदोदये शुभकरैर्दृष्टे ततः स्वांशगाः ।

**पश्चास्यालिघटाः खलेक्षितयुता द्यूनस्थिता वा कुजे**
**तन्नन्दांशगते पराभवगृहे नष्टस्य लब्धिर्नहि ॥ ८२ ॥**

प्रश्न लग्न में पापग्रहकी राशि हो और उसको पापग्रह देखता हो तो नष्ट धन विनष्ट (नाश) होता है। शुभग्रहकी राशि लग्न में हो और वह शुभदृष्ट हो तो नष्ट धनका लाभ होता है। प्रश्नसमय में सिंह, वृश्चिक और कुम्भ लग्न में वर्गोत्तमांश हों अर्थात् पाँचवें नवांश हों वे पापग्रहों से दृष्ट युक्त हों अथवा उक्त राशि सप्तम स्थान में स्थित हों अथवा उक्त राशियों के नवांश में स्थित हुआ मङ्गल अष्टमस्थान में स्थित हो तो नष्ट धन नहीं मिलता है।

**प्राप्तं विनष्टं ककुभि क वित्तं प्रश्ने पुरस्थे क्षणदाधिनाथे।**
**प्राच्यामवाच्यां पदगे प्रतीच्यामनङ्गयाते कग उत्तरस्याम् ॥ ८३ ॥**

नष्ट धन किस दिशा में मिलेगा ऐसा प्रश्न करने पर यदि उस समय 'चन्द्रमा' लग्न में हो तो पूर्व, दशम में हो तो दाक्षिण, सप्तम में हो तो पश्चिम और चतुर्थ में हो तो उत्तर दिशा में नष्ट धन मिले।

**यदा न केन्द्रोपगते कलेशे नाराचयुक्तः खसमुद्रभागैः।**
**भागे सदा दिक्क्रम ईरितो वा कृशानुभूमारुततोयराशौ ॥ ८४ ॥**

जब 'चन्द्रमा' केन्द्र में न हो तो पैंतालीस अंशोंके क्रम से दिशा क्रम कहा है अर्थात् पूर्व से ९० अंशपर दक्षिण है इसके आधा ४५ अंश पर अग्निकोण, दक्षिण से ९० अंश पर पश्चिम है इसके आधा ४५ अंश पर नैर्ऋत्यकोण, पश्चिम से ९० अंश पर उत्तर है इसके आधा ४५ अंश पर वायव्यकोण, उत्तर से ९० अंश पर पूर्व है इसके आधा ४५ अंश पर ईशान कोण जानना चाहिये। अथवा लग्न में अग्नितत्त्ववाली राशि हो तो आग्नेय कोण में धन, भूमितत्त्ववाली राशि में नैर्ऋत्य कोण में धन, वायुतत्त्ववाली राशि लग्न में हो तो वायव्य में धन और जलतत्त्ववाली राशि प्रश्न लग्न में हो तो ईशान कोण में धन मिले।

पतित धन लाभ प्रश्नः—

**वेद्यं बुधेन्द्रैः प्रथमे त्रिभागे हृतं द्वितीये पतितं तृतीये।**
**त्र्यंशे तदा विस्मृतमेवमूह्यमन्त्ये गृहस्यान्तरके हृतं स्वम् ॥ ८५ ॥**

प्रश्न कालीन लग्न में प्रथम द्रेष्काण हो तो प्रष्टा का 'धन' चोरा गया है, द्वितीय द्रेष्काण हो तो 'धन' कहीं गिर गया है। और तृतीय द्रेष्काण हो तो 'धन' कहीं पर भूल गया अथवा घर के मध्य में 'धन' किसी ने चुरा लिया है।

**प्रष्टुर्धनस्य पतितस्य मिथोऽनुयोगे**
**जायागृहोद्गतपती भवनोपयातौ।**
**किं वा तयोर्मुथशिलं प्रभवेत्तदाऽऽशु**
**तत्रैव पण्डिततराः समुदीरयन्ति ॥ ८६ ॥**

प्रष्टा के पतित धन के लिए प्रश्न करने पर यदि सप्तमेश और लग्नेश ये दोनों परस्पर एक दूसरे की राशि में हों अर्थात् उन दोनों का राशि सम्बन्ध हो अथवा दोनों का मुथशिल (इत्थशाल) योग हो तो श्रेष्ठ पण्डित जन शीघ्र पतित धन को गिरने के स्थान में स्थित कहते हैं।

स्वेशोऽङ्गपेन शशिना समभित्थशालं
कुर्याद्युतास्तमयगैः स्वतनूपपैद्वैः।
देहेऽर्थपे धनगृहस्थखगेत्थशाले
प्रष्टा समेति सततं पतितार्थलाभम् ॥ ८७ ॥

लग्नेश तथा चन्द्रमा के साथ यदि द्वितीय स्थान का स्वामी इत्थशाल योग करे अथवा द्वितीयेश, लग्नेश और चन्द्रमा ये तीनों सप्तम में हों वा द्वितीयेश लग्न में हो और द्वितीय स्थान में स्थित ग्रह के साथ इत्थशाल योग करे तो प्रष्टा नित्य पतित धन को पाता है।

चौरापहृतधन प्राप्ति योगः—

पृच्छायां विगतविनष्टविचलब्धेश्चौरः स्यान्मदनगृहं ततोऽर्थलाभः।
स्वस्थानं सुखभवनं विलग्नगेहं शीतांशुर्द्रविणपतिर्मतो बुधेन्द्रैः ॥ ८८ ॥

गत नष्ट धन की प्राप्ति के प्रश्न में चोर का सप्तमस्थान होता है। उस से धन लाभ सम्भव होता है। रक्खे हुए धन का चतुर्थ स्थान है। लग्न तथा चन्द्रमा धन के स्वामी जानने।

रन्ध्रं मलिम्लुचधनं धनधामनाथे
तत्राथ वा युवतिभे विभवस्य नाप्तिः।
द्यूनेऽङ्गपे मुथशिली मदनाधिपेन
लाभस्ततो वपुषि सङ्करपः स्वयं स्वम् ॥ ८९ ॥

पाटच्चरोऽर्पयति भास्कररश्मियाते
वास्तङ्गते द्रविणपे यदि तस्करस्य।
लाभस्ततो मुथशिलात्पदपौरपत्योः
सम्प्राप्यते धनयुतः प्रतिरोधिनामा ॥ ९० ॥

प्रश्न लग्न से जो अष्टम स्थान है वह चोर का धन स्थान है। यदि 'धनेश' अष्टम वा सप्तम में हो तो अपहृत धन का लाभ नहीं होता है। यदि 'लग्नेश' सप्तम स्थान में स्थित होकर सप्तमेश से मुथशिल करे तो चोरित धन का लाभ होता है। यदि 'अष्टमेश' लग्न में हो तो चोर स्वयं धन को लाकर देता है। यदि 'धनेश' सूर्य की रश्मियों में प्राप्त हो वा अस्तगत हो तो चोर मिले अर्थात् धन सहित चोर पकड़ा जाय। यदि लग्नेश दशमेश का मुथशिल हो तो धन सहित चोर मिले।

पाटच्चरः प्रथमनायकदृष्ट्यभावे
मात्राऽन्वितः समुपयाति बुधा भणन्ति।

दग्धेऽस्तपे रविमयूखगतेऽत्र दस्युः
संलभ्यते हरिजनाथकृतेत्थशाले ॥ ९१ ॥

दत्ते स्वयं धनमिदं धरणीशभीत्या
नेक्षा पुरस्मरपयोर्विकलोऽङ्गपस्तत् ।
चौर्य्यं महीपतिकुलेऽस्य कराद्ददाति
चौरोऽथ विग्रहगृहाम्बरनाथयोगे ॥ ९२ ॥

चौर्य्यं नरेशकुलमाप्य सुलभ्यते स्वं
सम्प्राप्यते मुथशिले स्वनिमीलनेशोः ।
खायुःपयोर्मुथशिले प्रतिरोधिपक्ष-
कृद्भूपतिस्तनुपतौ धनपे दृगूने ॥ ९३ ॥

नाप्तिः श्रुतिर्भवति कामतनूपतीत्थ-
शाले तनौ प्रददति स्वयमेव चौरः ।
स्वं वाथ तस्करजनः प्रपलायतेऽर्थं
नीत्वा पुरात्पुरपदाधिपतीत्थशाले ॥ ९४ ॥

वाङ्गे शुभेऽर्थे भृगुजे व्यये गुरौ
किं कायतोऽर्थे सति वाऽनुजे जले ।
वास्ताम्बुखस्थैः शुभदैः किमुत्तमे-
ऽस्ते वा विलग्नेऽपहृतं स्वमाप्नुयात् ॥ ९५ ॥

दशमेश यदि लग्नेश से दृष्ट न हो तो माता सहित चोर मिले। सप्तमेश दग्ध वा सूर्यरश्मियों को प्राप्त हो तो चोर मिले। सप्तमेश के साथ यदि लग्नेश का इत्थशाल हो तो राजाकी भय से स्वयं चोर धन को देता है। लग्नेश और सप्तमेश की दृष्टि न हो और लग्नेश विकल हो तो चोर चोरित धनको राजा के द्वारा देता है। लग्नेश दशमेश का योग हो तो भी राजाके द्वारा धन मिले। धनेश अष्टमेश का मुथशिल हो तो चोरित धन मिले। दशमेश अष्टमेश का मुथशिल हो तो 'राजा' चोरका पक्ष करता है। लग्नेश धनेश की परस्पर दृष्टि न हो तो चोरित धन न मिले केवल चोरित धन कर्णगोचर होता है। सप्तमेश और लग्नेश का लग्न में इत्थशाल हो तो स्वयं चोर चोरित धनको देता है। लग्नेश दशमेश का इत्थशाल हो तो चोर धनको लेकर पुर से भाग जाता है। लग्न में शुभग्रह, द्वितीय में शुक्र और व्ययमें गुरु हो तो (१) प्रश्न लग्न से द्वितीय तृतीय वा चतुर्थ में शुभग्रह हो तो(२) सप्तम, चतुर्थ और दशम में शुभग्रह हों तो (३) सप्तम वा लग्न में शुभग्रह हो तो चोरित धन मिले।

हृतस्य नाप्तिर्द्युनगे धनेशे वाऽनाप्तिकृत्तत्रगतः कृशेन्दुः ।
शीघ्रं शुभैः सप्तमगैर्हृताप्तिर्न स्याद्बलीन्दौ स्मरगे हृताप्तिः ॥ ९६ ॥

लग्नेश सप्तम में हो तो चोरित धन न मिले। क्षीण चन्द्रमा सप्तम में हो तो चोरित धन शीघ्र न मिले। सप्तम में शुभ ग्रह हों तो चोरित धन न मिले। सप्तम में बलवान् चन्द्रमा हो तो चोरित धन न मिले।

चौर प्रश्नः—

अथास्तगेहाधिपतौ चतुष्टये तत्रैव चौरः पुरतो विनिर्गतः ।
नान्यत्र यातो मदपे त्रिमार्गपेत्थशालकेऽन्यत्र गतः स मोषकः ॥ ९७ ॥

यदि सप्तमस्थान का स्वामी केन्द्र में हो तो 'चोर' चोरित धनवाले के पुरमें ही होता है अर्थात् पुरसे निकलकर बाहर नहीं जाता है। सप्तम स्थान का स्वामी यदि तृतीयेश और नवमेश से इत्थशाल करे तो 'चोर' किसी दूसरे स्थानको चला जाय।

दस्युज्ञानप्रश्न आद्यार्कचन्द्रदृष्ट्या स्वीयागारदस्युर्द्वयोश्चेत् ।
दृष्ट्यैकस्यार्यं वसेत्स्वस्य वेश्मासन्ने लग्नस्थेऽङ्गपे सास्तनाथे ॥ ९८ ॥

वाच्यश्चौरो वेश्मयातोऽस्तनाथे दुश्चिक्ये वा द्वादशेऽयं स्वभृत्यः ।
सीमन्तिन्या भावनाथः स्वतुङ्गे यद्वा स्वर्क्षे तस्करः स्यात्प्रसिद्धः ॥ ९९ ॥

चोरज्ञान प्रश्न में यदि प्रश्न लग्न पर सूर्य और चन्द्रमा इन दोनों की दृष्टि हो तो चोर अपनेही घरका होता है। यदि प्रश्न पर सूर्य और चन्द्रमा के मध्य में किसी एक की ही दृष्टि हो तो अपने घर का पड़ोसी चोर होता है। यदि 'लग्नेश' सप्तमेश से युक्त होकर लग्न में हो तो चोर अपने ही घर का होता है। तृतीय वा द्वादश में सप्तमेश हो तो अपना भृतक (नोकर) चोर होता है। सप्तमेश अपनी उच्चराशि में वा स्वराशि में हो तो चौर प्रसिद्ध (नामवर वा मशहूर) होता है।

चौरोऽन्धः सपतङ्गशीतकिरणे सिंहोदयेऽस्त्रार्कज-
दृष्टेऽथो क्षणदापतौ व्ययगते वामेन काणो व्यये ।
ब्रध्नेऽन्येन विलोचनेन कथितः काणोऽथ यस्मिन् गृहे
प्रागुलग्नाद् दुरितोऽरिगः खलखसङ्गे तत्प्रदेशे व्रणः ॥ १०० ॥

प्रश्न समय में सिंह लग्न हो और उस में स्थित हुए सूर्य चन्द्रमा यदि मङ्गल शनि से दृष्ट हों तो चौर अन्धा होता है। व्यय में चन्द्रमा हो तो चौर बाँये आँख का काना होता है और सूर्य व्यय में हो तो चौर दाहिने आँख का काना होता है। प्रश्न लग्न से छठे स्थान में स्थित पापग्रह जिस राशि में हो वह पाप ग्रह की राशि हो तो उस राशिवाले अङ्ग में चौर के शरीर में व्रण कहे।

पृच्छायां स्थिरभे तनौ स्थिरलवे वर्गोत्तमे वा धन-
मात्मीयेन जनेन केन तु हृतं तत्रैव तच्चोरितम् ।
वस्त्वस्त्येवमिहापरैश्चरगृहांशे चोरितं वस्तु तद्
वाच्यं सञ्चलितं तथा द्वितनुभे प्रागुलग्नगे चोरितम् ॥ १०१ ॥

तद् द्रव्यं प्रतिवेशिनेति कथितं गेहाद्बहिर्निर्गतं
हर्ता स्यात्सबलद्युनस्थितखसतुल्यो नृदृष्टे नरः ।
ओजर्क्षे पुरुषोऽन्यथा तु दयिताऽतो लग्ननन्दांशकाद्
वित्तस्यापहृतस्य जातिरुदिता चौरस्वरूपं तथा ॥ १०२ ॥

द्रेष्काणात्कथितं बुधैर्भवनतो दिग्देशकालादिक-
मेवं जातिवयोविभाग उदयांशात्कीर्तितः खेचरैः ।
केन्द्रस्थैः ककुभो विचिन्त्य तनुभात्तेषामुतासम्भवे
ज्ञेयान्यत्र तु योजनानि चलितैर्लग्नान्तराङ्कांशकैः ॥ १०३ ॥

यदि प्रश्न समय लग्न में स्थिर राशि तथा स्थिर राशि का नवांश हो अथवा वर्गोत्तमांश हो तो अपने परिवार के मनुष्य ने 'धन' चुराया है और वह चुराया हुआ द्रव्य वहीं किसी स्थान रक्खा हुआ है ऐसा कहना चाहिए। यदि लग्न में चरराशि तथा चरराशि का नवांश हो तो किसी अन्य मनुष्य ने 'धन' चुराया है और वह धन घर से बाहर चला गया है। एवं प्रश्न लग्न में द्विस्वभाव राशि हो तो किसी समीपवर्ती (पड़ोसी) मनुष्य ने 'धन' चुराया है और वह घर से बाहर निकल गया है। सप्तम स्थान में स्थित ग्रहों के मध्य में जो बलवान् ग्रह हो उसके स्वरूपादि के समान चोर का स्वरूपादि होता है। यदि प्रश्नलग्न पुरुष ग्रह से दृष्ट हो वा विषम राशि लग्न में हो तो पुरुष चोर और उक्त प्रकार से विपरीत हो तो स्त्री चोर होती है। प्रश्नलग्न में जो नवांश राशि हो उस से चोरित धन की जाति कही है। प्रश्नलग्न में जो द्रेष्काण राशि हो उससे चौर का स्वरूप और प्रश्नलग्न राशि से दिग् देश कलादि को कहे। लग्नगत नवांश राशि से चौर की जाति और अवस्था को कहे। केन्द्रस्थ ग्रहों से दिशा का विचार करे। यदि केन्द्र में ग्रह न हों तो लग्नराशिसे दिशा का विचार करे। लग्न के अन्तर के नवांशकों से चौर की चाल के योजन जानने चाहिएँ।

द्व्यब्ध्याग्निवर्णाभिधमोषकाश्चरस्थिरद्विदेहेष्वपि मूर्त्तिषु क्रमात् ।
जातिं तनूनाथसमां परे जगुर्वयोमितिं चापि तथेह तत्समाम् ॥ १०४ ॥

प्रश्न लग्न में चर राशि हो तो चोर का दो अक्षरों का नाम, स्थिर राशि लग्न में हो तो चोर का चार अक्षरों का नाम एवं द्विस्वभाव राशि लग्न में हो तो चोर का तीन अक्षरों का नाम होता है। अन्याचार्य्य चोर की जाति तथा अवस्था लग्नेश के तुल्य कहते हैं।

कल्पे कलानिधिदिवाकरदृश्यमाने
यद्वान्तराङ्गकृतपाणिनिवेशकेऽत्र ।
चेत्पृच्छके स्वजन एष मलिम्लुचः स्याद्
बाह्यप्रतीककृतपाणि निवेशकेऽन्यः ॥ १०५ ॥

यदि प्रश्न लग्न सूर्य और चन्द्रमा से दृष्ट हो अथवा प्रष्टा अन्तरङ्ग (भीतर) की ओर हाथ किया हुआ प्रवेश करे तो अपने घर का मनुष्य चोर होता है। यदि प्रष्टा बाहर के अङ्ग की ओर हाथ किया हुआ प्रवेश करे तो अन्य पुरुष चोर होता है।

अस्तोदयेशौ तनुगौ कुटुम्बजनस्तदा तस्कर उक्त आर्यैः ।
चिनोत्थनाथे सहजेऽव्ययाते द्वारचरः स्याद्धिनियोज्यलोकः ॥ १०६ ॥

सप्तमेश और लग्नेश ये दोनों लग्नमें हों तो कुटुम्ब का मनुष्य चोर होता है। तृतीय वा व्यय में सप्तमेश हो तो द्वारपाल (ड्योढीवाला) चोर होता है।

मेषादि लग्नसे चोर की जातिका परिज्ञानः—

मेषाङ्के यदि वाडवो वृषतनौ राजन्य उक्तो यमे
वैश्यः कर्कटकेऽग्रिजः करिरिपौ चौरोऽन्त्यजोऽथाङ्गना।
कन्यायां तनुजोऽनुजः किमु सखा जूकेऽलिभे सेवको
ऽश्वे भ्रातोरुभवो मृगे कलशभे त्वाखुर्झषे भूतलम् ॥ १०७ ॥

यदि प्रश्न समय में मेष लग्न होतो ब्राह्मण, वृषमें क्षत्रिय, मिथुन में वैश्य, कर्क में शूद्र सिंह में अन्त्यज (चण्डाल), कन्या में स्त्री, तुला में पुत्र भ्राता वा मित्र, वृश्चिक में सेवक, धनु में भ्राता, मकर में वैश्य, कुम्भ में मूषक (चूहा) और मीनमें भूतल (भूमिके नीचे का स्थान) चोर कहना चाहिए।

मूक गुप्त प्रश्नः—

जीवं मूलं तथा धातुं समे प्रतीपमोजभे।
विद्याद्योंऽशो विलग्ने तत्क्रमाद् गण्यो विचक्षणैः ॥ १०८ ॥

सम राशि में जीव, मूल और धातु को जाने एवं विषम राशि में विपरीत जाने अर्थात् धातु, मूल और जीवको जाने। प्रश्न लग्न में जो नवांश हो उसके क्रमसे पण्डितजनों ने जीवादियों की गणना करनी चाहिए।

कः खेटोऽभ्युदितं निजांशमुदये यद्वा त्रिकोणालये
स्वांशस्थः समवेक्षते निगदिता चिन्ता तदा धातुजा।
चिन्तां जीवसमुद्भवां परलवे संस्थो विधत्ते खगो
मूलोत्थां परभागगः परलवं चिन्तां प्रपश्यन् द्युसत् ॥ १०९ ॥

कोई ग्रह प्रश्न लग्न में स्थित होकर अपने नवांश में उदय हो अथवा त्रिकोण में स्थित हुआ ग्रह अपने नवांश में स्थित हो और अपने नवांश को देखता होतो धातुजन्य चिन्ता जाननी चाहिए। अन्यग्रह के नवांश में स्थितग्रह अपने नवांश को देखता होतो जीवचिन्ता को करता है। यदि अन्यग्रह के नवांशमें स्थित ग्रह अन्यग्रह के नवांश को देखता होतो मूलजन्य चिन्ता को करता है।

चिन्ता धातोः कण्टके वीर्ययुक्तासृक्सूर्याभ्यां दृष्टयुक्त बलिभ्याम्।
सौरिज्ञाभ्यां मूलजा जीवचिन्ता चन्द्रेज्याच्छैस्तैर्विशेषात्तनुस्थैः ॥ ११० ॥

यदि प्रश्नसमय में प्रश्नलग्न से जो केन्द्रस्थान है वे बलवान् मङ्गल सूर्य से दृष्ट वा युक्त होतो धातुकी चिन्ता केन्द्रस्थान बलवान् शनि बुध से दृष्ट युक्त हो तो मूल की चिन्ता एवं केन्द्रस्थान बलवान् चन्द्र गुरु शुक्र से दृष्ट युक्त हो अर्थात् विशेषतया उक्त ग्रह लग्न में हो तो जीव चिन्ता होती है। यहां केन्द्र शब्द से विशेषतया लग्न ग्रहण करना चाहिये।

पञ्चास्याजालिलग्ने दिनकरधरणी पुत्रसंयुक्तदृष्टे
धातोश्चिन्तां वदेयुर्युगयुवतिघटैणोदये मूलचिन्ता।
ज्ञार्किभ्यां दृष्टयुक्ते तदनु वृषतुलाकर्किकोदण्डमीनै-
र्जीवोत्था वीक्षिताढ्यैः सितविधुगुरुभिर्मिश्रखेटैस्तु मिश्रा ॥ १११ ॥

प्रश्न समय में सिंह मेष वा वृश्चिक लग्न हो और वह सूर्य मङ्गल से दृष्ट युक्त हो तो धातु की चिन्ता होती है। मिथुन, कन्या, कुम्भ वा मकर लग्न हो और वह बुध शनि से दृष्ट युक्त हो तो मूल की चिन्ता होती है। वृष, तुला, कर्क धनु वा मीन लग्न हो और वह शुक्र चन्द्र गुरु से दृष्ट युक्त हो तो जीव चिन्ता होती है। एवं मिश्र ग्रहों से मिश्र चिन्ता होती है। किन्तु उक्त श्लोक का भाव यह है कि लग्नेश लग्न में हो वा लग्न को देखता हो तो उक्त ग्रहों की उक्त चिन्ता को कहे।

**ज्ञेऽनुजस्य रुधिरे निजचिन्ताऽच्छे कुलस्य तपने पितुरिन्दौ।**
**मातुरार्कितमसोरहितानां वीर्य्यभाजि धिषणे वनितायाः॥ ११२॥**

प्रश्न समय में सब ग्रहों की अपेक्षा यदि बुध अधिक बली हो तो भ्राताकी चिन्ता, मङ्गल अधिक बली हो तो शरीर सम्बन्धिनी चिन्ता, शुक्र अधिक बली हो तो कुल की चिन्ता, सूर्य अधिक बली हो तो पिता की चिन्ता, चन्द्रमा अधिक बली हो तो माता की चिन्ता, शनि राहु अधिक बली हों तो शत्रुओंकी चिन्ता और गुरु अधिक बली हो तो स्त्रीकी चिन्ता होती है।

**यो वीर्य्यवान्पौरफलाधिपत्योर्मध्ये ततो यत्र गृहे सितांशुः।**
**तद्भावयातस्य च वस्तुनो हि विचिन्तनं चेतसि पृच्छकस्य॥ ११३॥**

लग्नेश और लाभेश इन दोनों के मध्य में जो अधिक बलवान् हो उससे जिस स्थान में चद्रमा हो उस भाव जन्य पदार्थोंकी चिन्ता प्रष्टा के हृदय में होती है। इस प्रकार पाण्डित जन कहते हैं।

**ग्लौर्येनाम्बरवासिना मुथशिली प्रश्नस्य काले यदा**
**तच्चिन्ता परिपृच्छकस्य हृदये होराविदोक्ताऽथवा।**
**होरास्थप्रथमाधिभूमुथशिली भावस्य यस्येश्वर-**
**स्तद्भावस्य किमिन्दु पुष्टखचराङ्गेड्गालयोस्तथा स्मृतिः॥ ११४॥**

प्रश्न समय में जिस ग्रहसे 'चन्द्रमा' इत्थशाल करे उस ग्रह की पूर्वोक्त चिन्ता प्रष्टा के हृदय में होती है। अथवा जिस भाव का स्वामी लग्नगत लग्नेश के साथ इत्थशाल करे उस भावकी चिन्ता होती है। अथवा चन्द्रमा, बलवान् ग्रह और लग्नेश जिन स्थानों में हों उन स्थानों की चिन्ता होती है।

**ज्ञार्किक्षितो हरिजगो हिमगुर्बुधो वा**
**कन्यां वदन्ति विबुधाः परिचिन्तितां हि।**
**वृद्धां स्त्रियं मृदुगतिस्तरुणीं सितारौ**
**सूतां सुरेज्यतपनौ पुरुषेऽपि चेत्थम्॥ ११५॥**

लग्नगत चन्द्रमा वा बुध यदि बुध शनि से दृष्ट हो तो कन्या की चिन्ता को कहे। लग्न में शनि हो तो वृद्ध स्त्रीकी चिन्ता, शुक्र मङ्गल लग्नमें हों तो तरुणी (प्रौढा) स्त्री की चिन्ता, गुरु सूर्य लग्नमें हों तो प्रसववती स्त्री की चिन्ता होती है। इस प्रकार पुरुष में भी चिन्तित पुरुष की कल्पना करे।

**कामेऽर्कास्फुजिदिनजैर्विचिन्तितान्य-**
**जायास्याद्धिदि गणिका निशाकरेऽपि।**

स्वीयस्त्री सुरसचिवेऽन्यजातिरन्यै-
धींरैग्लौंवदिह वयो विचिन्तनीयम् ॥ ११६ ॥

प्रश्नलग्न से सप्तम मे सूर्य शुक्र शनि हों तो परस्त्री की चिन्ता, बुध चन्द्रमा सप्तम में हों तो वेश्याकी चिन्ता, गुरु लग्न में हो तो अपनी स्त्री की चिन्ता और अन्य ग्रह लग्न में हों तो अन्य जाति की स्त्री की चिन्ता होती है। एवं प्रश्न कालमें ' चन्द्रमा ' पूर्ण मध्यम वा क्षीण जैसा हो वैसे ही अवस्था का विचार करें अर्थात् मध्यम चन्द्रमा हो तो बालादि अवस्था, पूर्ण चन्द्रमा हो तो प्रौढावस्था और क्षीण चन्द्रमा हो तो वृद्धावस्था वाली स्त्री की चिन्ता होती है।

स्याच्चिन्ताऽऽत्मसमस्य लग्नगखगैर्मातुः स्वसुस्तुर्य्यगैः
पुत्रस्यात्मजगैः खगैर्बलयुतैर्भ्रातुः सहोत्थास्थितैः
शत्रोः शत्रुगतैः स्त्रिया मदनगैः स्वस्थैर्गुरोर्धर्म्मगै-
र्धर्म्मस्यैव बलान्वितेष्वरिहितस्वांशाधिपर्क्षेषु च ॥ ११७ ॥

यदि ' बलवान् ग्रह ' लग्नमे हों तो आत्मा की वा आत्मा के समान मनुष्य की चिन्ता, चतुर्थगत बलवान् ग्रहों से माता की वा बहिण की चिन्ता, पञ्चमगत बलवान् ग्रहों से पुत्र की चिन्ता, सहजगत ग्रहों से भ्राता की चिन्ता, शत्रुगत ग्रहों से शत्रु की चिन्ता, सप्तमगत ग्रहों से स्त्री की चिन्ता दशमगत ग्रहों से गुरु की चिन्ता और नवमगत ग्रहों से धर्म की चिन्ता होती है। शत्रु, मित्र और स्वीयनवांश के स्वामी की राशियों में स्थित बली ग्रहों के क्रमसे उक्त चिन्ता को कहे।

लग्ने चरे चरलवे स्मृतिरध्वनः खाद्
भ्रष्टप्रवासिमनुजस्य बुधैः प्रदिष्टा।
व्यावर्त्तते यदिमदेऽनृजुनाकचारी
भ्रष्टोऽत्र नानृजुखगो यदि तत्र नैव ॥ ११८ ॥

लग्न में चरराशि तथा चर नवांश हो तो मार्ग ( यात्रा ) की चिन्ता होती है। दशमसे प्रवासभ्रष्ट मनुष्य की चिन्ता को कहे। सप्तम स्थान में वक्री ग्रह हो तो प्रवासी मनुष्य घर लौट आता है और सप्तम में वक्री ग्रह न हो तो प्रवासी मनुष्य घर को नहीं लौटता है।

चिन्तासवीर्य्याद्रजनीपतेस्तनुनेताऽत्र यद्भावगतस्तदीयजा।
किं केवलं चन्द्रगभावजाऽथवा तद्गेहजा यत्र निजोच्चगग्रहः ॥ ११९ ॥

बलवान् चन्द्रमा से जिस भावमें लग्नका स्वामी हो उस भावकी चिन्ता होती है। अथवा केवल चन्द्रमा जिस भाव में हो उस भावकी चिन्ता होती है। अथवा उच्चराशिगत ग्रह जिस भाव में हो उस भावकी चिन्ता होती है।

सिते सितांशौ रजतं कुमारे स्वर्णं सुरेज्ये कनकं सरत्नम्।
अङ्गारके शीसकरङ्गमार्कौ लोहं प्रभाभर्त्तरि ताम्रमुक्ते ॥ १२० ॥

शुक्र और चन्द्रमा के बली होनेपर रूप्य ( चांदी ) की चिन्ता, बुध में सुवर्ण की, गुरु में रत्नयुक्त सुवर्ण की, मङ्गल में शीसा और राङ्गकी, शनि में लोहकी एवं सूर्य में ताम्बा और मोतीकी चिन्ता होती है।

**तुर्य्यांघ्रिजा रोहितदेहरव्योरादित्यकव्योर्द्विपदोद्भवा सा ।**
**सरीसृपाणामसुरामृतांश्वोर्वीनां स्मृतिर्बोधनमन्दगत्योः ॥ १२१ ॥**

यदि मङ्गल सूर्य बलवान् हों तो चतुष्पदों की चिन्ता, सूर्य शुक्र बलवान् हों तो द्विपद ( मनुष्य ) जन्य चिन्ता राहू चन्द्रमा बलवान् हो तो सरीसृपों ( बिलवासियों ) की चिन्ता और बुध शनि बलवान् हो तो पक्षियोंकी चिन्ता होती है ।

**स्वर्क्षे सूर्य्ये राजराज्योत्थचिन्ता खातक्षेत्राम्बूद्भवा चिन्तनेन्दौ ।**
**माहेये द्विड्भूमिनाथाग्निभीतेर्ज्ञे कृष्यस्त्रक्षेत्रजाता खलोत्था ॥ १२२ ॥**

प्रश्न समय में यदि ' सूर्य ' स्वराशिमें हो तो राजा का राज्य की चिन्ता, चन्द्रमा स्वराशिमें हो तो खात, क्षेत्र और जलमय चिन्ता, मङ्गल स्वराशिमें हो तो शत्रु, राजा अग्निभय की चिन्ता एवं बुध स्वराशि में हो तो कृषि, शस्त्र, क्षेत्रजन्य तथा खलियान की चिन्ता होती है ।

**दैत्येज्ये निःशेषसौख्यस्य चिन्ता वाचामीशे धर्म्ममित्रक्षितीशाम् ।**
**चिन्ता सौरौस्वर्क्षयाते पितॄणां स्यान्मेदिन्याः सद्मनां पृच्छकस्य ॥ १२३ ॥**

शुक्र स्वराशि में हो तो समस्त सौख्य की चिन्ता, गुरु स्वराशि में हो तो धर्म, मित्र तथा राजाकी चिन्ता एवं शनि स्वराशि में हो तो पितरों की, भूमि की और घरों की चिन्ता होती है ।

**प्रकर्षतोऽब्जे भृगुजेत्थशाले सौम्येत्थशाले धिषणेत्थशाले ।**
**सतीत्थशाले द्युकृतो विशेषादस्ते स्त्रियः पाणिनिपीडनस्य ॥ १२४ ॥**

सप्तम स्थान में शुक्र बुध वा गुरु का इत्थशाल हो तो विशेषतया सप्तम भावमें चन्द्रमा का इत्थशाल हो अथवा सूर्य का इत्थशाल हो तो स्त्री के विवाह की चिन्ता होती है ।

**चिन्ताऽजे द्विपदांवृषे पशुभवा गर्भस्य चिन्ता यमे ।**
**कर्काख्ये व्यवसायजा मृगरिपौ जीवस्य कन्यात्मके ।**
**नार्य्यास्तौलिनि वित्तजा गदभवा कौर्प्ये हयाङ्केऽर्थजा**
**स्थानोत्था कलशे मृगे रिपुभवा चिन्ता झषे दैविकी ॥ १२५ ॥**

प्रश्न समय में मेष लग्न हो तो द्विपदों ( मनुष्यों ) की, चिन्ता वृषमें पशुओंकी, मिथुन में गर्भकी, कर्क में व्यवसाय ( व्यापार ) की, सिंह में जीवकी, कन्या में स्त्री की, तुला में धन की, वृश्चिक में रोगकी, धनु में धन की, कुम्भ में स्थान की, मकर में शत्रु की और मीन में देवसम्बन्धिनी चिन्ता होती है ।

**चिन्ताङ्गेऽर्के कूटपाखण्डिमंत्र्यसत्योत्थार्थे कार्यवीर्य्यस्य चिन्ता ।**
**शौर्य्ये तुर्य्येऽर्के विवादोद्भवा धीस्थे पुत्रोत्था मान्द्यगे मार्गचिन्ता ॥ १२६ ॥**

प्रश्न समय में यदि सूर्य लग्न में हो तो कपट, पाषण्ड, मंत्री और असत्यजन्य चिन्ता, द्वितीय में सूर्य हो तो कार्य तथा बल की चिन्ता, तृतीय वा चतुर्थ में सूर्य हो तो विवादजन्य चिन्ता, पञ्चममें सूर्य हो तो पुत्रजन्य चिन्ता और षष्ठ में सूर्य हो तो मार्ग की चिन्ता होती है ।

द्यूने पत्न्याः स्यात्तरेर्नैधनेऽन्यदेशोत्थाङ्के भूपकार्य्यस्य माने ।
लाभे राज्ञो वित्तलब्धेर्व्यये़ऽर्के चिन्ता वैद्याऽरातिमार्गोद्भवा नुः ॥ १२७ ॥

सप्तम में सूर्य हो तो स्त्री की चिन्ता, अष्टम में नाव की चिन्ता, नवम में अन्यदेशकी, दशम में राजकार्य की, एकादश में राजा और धनप्राप्ति की चिन्ता एवं द्वादश में सूर्य हो तो शत्रुजन्य तथा मार्गजन्य चिन्ता जाननी चाहिए ।

क्षेत्रार्थासनजोदये हिमकरे वित्तोपयाते विधौ
चिन्ता वित्तविवादजा भुजगते स्याद् वृष्टिचिन्ता सुखे ।
मातुर्वेश्मन आत्मजे तनयजा द्वेष्ये गदार्त्तस्य सा
कान्ताया ललनालये त्रिलयगे जग्धेर्मृतेश्चिन्तना ॥ १२८ ॥

चन्द्रमा लग्न में हो तो क्षेत्र, धन और आसन की चिन्ता, द्वितीय में धन और विवाद की, तृतीयमें वर्षाकी चतुर्थ में माता तथा गृह की, पञ्चम में पुत्र की, षष्ठ में रोगी की, सप्तम में स्त्री की और अष्टम में भोजन तथा मृत्युकी चिन्ता होती है ।

भाग्ये वर्त्मगमोद्भवा दिवि खलक्षेत्रोद्भवा भावगे
शुभ्रांशौ शुचिवस्तुवस्त्रजनिता प्राप्तेर्हृतस्य व्यये ।
भौमेऽङ्गे भयवादजा द्रविणगे नष्टार्थलब्धेर्भुजे
भ्रातॄणां सुहृदां सुखे रिपुसुहृच्चिन्ता क्रयादेः पशोः ॥ १२९ ॥

नवम में चन्द्रमा हो तो मार्ग गमनकी चिन्ता, दशम में खालियान तथा क्षेत्रजन्य चिन्ता, लाभमें पवित्र वस्तु, वस्त्रजन्य तथा प्राप्तिकी चिन्ता एवं व्ययमें चन्द्रमा हो तो धन चुराये जानेकी चिन्ता होती है । ' मङ्गल ' लग्नमें हो तो भय और विवाद की चिन्ता, धन में नष्टधन प्राप्ति की चिन्ता, तृतीय में भ्राता तथा मित्रों की चिन्ता, एवं चतुर्थ में शत्रु, मित्र तथा पशुके खरीदने इत्यादि की चिन्ता होती है ।

मंत्रेऽमर्षनरानुभीतिजनिताऽरौ वह्निरूप्यायस-
स्वर्णानां मदने विनष्टभृतकाश्वाद्युद्भवा चिन्तना ।
याम्यस्थेऽसृजि मन्दुरादिगृहजा मार्गस्य चिन्ताऽङ्कगे
वादस्य प्रतिवादिनो दिवि भवे विश्वासबुद्ध्या रिपोः ॥ १३० ॥

प्रोक्ता सा विनिपातजा व्ययगते वैर्य्याहवोत्था मता
ज्ञेऽङ्गे शास्त्रसुखादिजा वसुगते पुत्रार्थचैलोत्थिता ।
दुश्चिक्ये स्वसृसोत्थजा हृदि कृषेः स्याद्वाटिकोत्था सुते
चिन्ता सन्ततिकार्य्यजा गदगते गुप्ताङ्गनावित्तयोः ॥ १३१ ॥

पञ्चम में मङ्गल हो तो क्रोधी मनुष्यके भयकी चिन्ता, षष्ठमें अग्नि, चान्दी, लोहा और सुवर्णकी चिन्ता, सप्तम में नष्ट धन, सेवक, तथा अश्वादिजन्य चिन्ता; अष्टममें मन्दुरा ( अस्तबल ) इत्यादि गृहकी चिन्ता, नवममें मार्ग की; दशममें प्रतिवादी ( मुद्दाले ) के विवाद की; लाभ में विश्वासबुद्धिके कारण शत्रुसे गिरजाने की चिन्ता और व्यय में मंगल हो तो शत्रुसे युद्ध की चिन्ता होती है ।

यदि लग्नमें बुध हो तो शास्त्र तथा सुखादिजन्य चिन्ता; धन में पुत्र, धन तथा वस्त्रजनित चिन्ता; सहजमें बहिन तथा भ्राता की चिन्ता; चतुर्थ में कृषि तथा वाटिकाजन्य चिन्ता; पञ्चममें सन्तानकार्यजन्य चिन्ता और षष्ठ में बुध हो तो गुप्त स्त्री तथा धन की चिन्ता होती है ।

**कामे वेर्युवतेर्मृतौः नरपतेः शिष्ट्या हृतार्थस्य च**
**पुण्ये पक्षिभवाऽऽस्पदे सुखकथाशास्त्रोद्भवा संस्मृता ।**
**लाभे संशयवित्तयोर्व्ययगृहे पाखण्डिविद्रोहयोः**
**सौख्यास्याथ तनौ गुरौ विकलतानाशस्य सौख्यस्य च ॥ १३२ ॥**

सप्तम में बुध हो तो पाक्षिकी तथा स्त्री की चिन्ता, अष्टममें राजाकी आज्ञासे अपहरण किये गये धनकी चिन्ता, नवम में पक्षियोंकी चिन्ता, दशममें सुखकथा तथा शास्त्रजन्य चिन्ता, लाभमें सन्देह और धनकी चिन्ता एवं व्ययमें बुध हो तो पाखण्डि, विद्रोह और सुखकी चिन्ता होती है । यदि गुरु लग्नमें हो तो वैकल्य नाशकी तथा सौख्यकी चिन्ता होती है ।

**वित्तेक्षेमसुखार्थजा सहजगे वाचामधीशे स्वसु**
**श्चिन्ता स्वस्य जनस्य तुर्य्यभवने बन्धोर्विवाहस्य च ।**
**पुत्रस्नेहविवाहजा तनयगे रोगोपगे गीष्पतौ**
**चिन्तास्त्रीवडवादिगर्भजनिता माराश्रिते मंत्रिणि ॥ १३३ ॥**
**सा सिद्धेरुदितार्थकस्य मृतिगे पृच्छा कदर्थ्यस्य सा**
**पुण्यस्थे परदेशगार्थसरणिस्थानां पदस्थानगे ।**
**वागीशे सुखमित्रविग्रहभवाऽऽये सौख्यमन्त्ये यशो**
**होरायां सित इष्टगायनभवा किंनृत्यसौख्योद्भवा ॥ १३४ ॥**

'गुरु' धनमें हो तो क्षेम ( कुशल ), सुख तथा धनकी चिन्ता; तृतीय में बहिन और अपने जनकी चिन्ता; चतुर्थमें बन्धु तथा विवाह की चिन्ता, पञ्चममें पुत्र, स्नेह और विवाहजन्य चिन्ता; षष्ठमें स्त्री तथा घोड़ीके गर्भकी चिन्ता; सप्तम में सिद्धि और उदित ( बढे हुये ) धनकी चिन्ता; अष्टममें कृपणकी चिन्ता; नवम में प्रवासी धन और मार्गस्थ मनुष्योंकी चिन्ता, दशम में सुख, मित्र तथा शरीर जनित चिन्ता; लाभमें सौख्य की चिन्ता; एवं व्ययमें गुरु हो तो यश की चिन्ता होती है ।

लग्नमें शुक्र हो तो इष्टवस्तु, गायनजन्य तथा नृत्यसौख्य जनित चिन्ता होती है ।

**स्वैरत्नाम्बरवित्तजाऽनुजगते गर्भस्य चिन्ता स्त्रियः**
**किं वा भ्रातृसुखस्य बन्धुभवने वैवाहिकी सौख्यजा ।**
**सन्ताने सखिसोत्यसूनुतनयाचिन्ता सपत्नस्थिते**
**गुर्विण्याः प्रसवस्य मन्मथगृहे स्त्रीसङ्गसौख्यादिजा ॥ १३५ ॥**

शुक्र द्वितीय में हो तो रत्न, वस्त्र तथा धनजन्य चिन्ता; सहजमें स्त्रीके गर्भ की तथा भ्रातृसुख की चिन्ता; चतुर्थ में विवाह सम्बन्धिनी तथा सौख्यजन्य चिन्ता; पञ्चम में मित्र, भ्रातृ, पुत्र तथा पुत्री की चिन्ता; षष्ठमें गर्भवती स्त्रीकी चिन्ता एवं सप्तम में स्त्रीप्रसङ्ग तथा सौख्यादि जनित चिन्ता होती है।

**याम्ये भे परदारजाङ्कभवने सुप्तस्य सत्कर्म्मणां**
**खे लाभेललनानसोश्वरमभे स्वर्यातवस्तूद्भवा।**
**मन्देऽङ्के गदजाऽऽनने तनुभुवां सा पाठनादेर्भुजे**
**सोदर्य्यक्षयजाऽथ वारि युवतेः स्तन्यस्य वृद्ध्युद्भवा॥ १३६॥**

अष्टम में शुक्र हो तो पराई स्त्री की चिन्ता, नवम में शयन की चिन्ता, लाभ में स्त्री तथा गाडी की चिन्ता और व्यय में शुक्र हो तो स्वर्गगत वस्तु की चिन्ता होती है।

लग्नमें शनि हो तो रोगजनित चिन्ता, धनमें, पुत्रोंके पठनादिकी चिन्ता, सहजमें भ्रातृनाशकी चिन्ता और चतुर्थ में शनि हो तो युवति के स्तन्यवृद्धिजन्य चिन्ता होती है।

**पुत्रे नृद्वयकार्य्यजा क्षतगृहे प्राग्जारिकायाः स्मरे**
**कामिन्याः शकटस्य सङ्गरगते नष्टार्थदास्यन्तजा।**
**धर्म्मे निन्दति दुश्चितोर्गगनगे भीतेस्तथैवानसः**
**प्राप्तौ कुत्सितकार्य्यजाऽन्त्य इनजे चिन्ता रिपूणां मता॥ १३७॥**

पञ्चम में शनि हो तो दो मनुष्यों के कार्य जनित चिन्ता, षष्ठमें प्रथम जारिणी की चिन्ता, सप्तम में स्त्री की तथा गाडीकी चिन्ता, अष्टम में नष्टधन तथा दासीके अन्त की चिन्ता, नवम में निन्दा तथा दुष्ट बुद्धिकी चिन्ता, दशम में भय और गाडी की चिन्ता, लाभ में निन्दितकार्यजन्य चिन्ता और द्वादशमें शनि हो तो शत्रुओंकी चिन्ता जाननी चाहिए।

रोगी का शुभाशुभ प्रश्नः—

**वैद्योऽङ्गं मद आमयः पदगृहं रोग्यौषधं तुर्य्यभं**
**मैत्री चेद् गदसंयुतस्य भिषजो भैषज्यरोगाख्ययोः।**
**मैत्रे रोगशमं वदन्ति विबुधाः कोपस्तयोः शात्रवे**
**रोगैधा भिषजोऽङ्गगेऽसति तनौ भव्ये भिषग्गीः सुधा॥ १३८॥**

'वैद्य' लग्न, 'रोग' सप्तमस्थान, 'रोगी' दशमस्थान, 'औषध' चतुर्थ स्थान जानना चाहिए। लग्नेश और दशमेश की मैत्री हो अथवा लग्नगत राशिके तत्त्वकी तथा दशम गतराशिके तत्त्वकी मित्रता हो एवं चतुर्थेश और सप्तमेश की मित्रता हो अथवा चतुर्थ गत राशिके तत्त्व की और सप्तम गत राशिके तत्त्व की मित्रता हो तो पण्डितजन रोगके नाशको कहते हैं। यदि उक्त स्थानों के स्वामियों की वा तत्त्वों की शत्रुता हो तो रोग का प्रकोप होता है। यदि लग्न में पापग्रह हो तो वैद्यसे रोगकी वृद्धि और लग्नमें शुभग्रह हो तो वैद्यका वचन अमृतमय होता है।

यदा विलग्नेखलखेचरार्दिते गुणो न वैद्याद्गदवृद्धिरौषधात्।
होरोपगैश्चारुखगैः सशक्तिभिश्चिकित्सकादौषधतः सुखी गदी ॥ १३९ ॥

जब प्रश्न लग्न पापग्रह से पीडित हो अर्थात् पापग्रह और लग्न के अंशादियों का सामीप्य हो तो वैद्य से गुण नहीं होता है और औषध से रोग की वृद्धि होती है। यदि लग्न में बलवान् शुभग्रह हों तो वैद्य और औषध से रोगी सुखी होता है।

जामित्रयातैर्मलिनैश्चिकित्सकात्तथौषधादामयतोऽतिरोगवान्।
सद्भिःस्मरस्थैस्तु सुपथ्यसेवनाद् गदी सुखी भेषजतश्च वैद्यतः ॥ १४० ॥

प्रश्न लग्न से सप्तम स्थान में पापग्रह हो तो वैद्य, औषध तथा रोग से रोगी जन अति रोगवाला होता है। यदि सप्तम में शुभग्रह हों तो उत्तम पथ्य के सेवन, औषध और वैद्य स रोगी सुखी होता है।

खस्थैः खलैः स्वीयधियाऽगुणोभवेत्साधुग्रहैरास्पदगैः सुपथ्यतः।
भैषज्यवैद्यैः सुखमेति रोगवान् शुभैर्गृहस्थैर्गदवान् गतामयः ॥ १४१ ॥

प्रश्न लग्न से यदि दशम स्थानमें पापग्रह हों तो अपनी बुद्धि से अगुण होता है। दशम स्थानमें शुभग्रह हों तो उत्तम पथ्य, औषध और वैद्यसे रोगीजन सुखको प्राप्त होता है। एवं चतुर्थ स्थानमें शुभग्रह हों तो रोगी रोगसे निर्मुक्त होता है।

ग्लौगात्रभर्त्रोर्विमलेत्थशालिनोर्गदस्य नाशो गदिनस्तदा भवेत्।
तस्मिन्यदा वक्रिणि नाकचारिणि भूयोऽपिरोगं समुपैति रोगवान् ॥ १४२ ॥

चन्द्रमा और लग्नेश का शुभग्रह के साथ इत्थशाल योग हो तो रोगीके रोगका नाश होता है। यदि इत्थशाल कर्त्ता शुभ ग्रह वक्री हो तो रोगीजन फिरभी रोगको प्राप्त होता है।

मूर्त्तेःपतिर्मृत्युगृहस्य नाथ उभौ भवेतामनुयोगमूर्त्तौ।
एकत्रिभागे यदि संस्थितौ तौ निर्व्याधिगात्रो गदपीडितस्य ॥ १४३ ॥

यदि प्रश्न लग्न में लग्नेश और अष्टमेश ये दोनों एक द्रेष्काण में हों तो रोगसे पीडित मनुष्य नीरोग शरीर होता है।

चतुष्टयस्थःसुखगान्वितेक्षितो ग्लौरित्थशालं विभुना तनोःसह।
तथाऽमलेनाम्बरचारिणा ततोऽङ्गेशे निशानेतरि कण्टकाश्रिते ॥ १४४ ॥
युक्तेक्षिते सद्द्युचरैर्न कल्मषैर्याम्येशवक्रास्तभगोज्झितेऽथवा।
द्व्यङ्गे चरेऽङ्गेऽङ्गपचन्द्रचारुभिर्दृष्टेऽम्बुखेऽब्जे निजभे गदक्षयः ॥ १४५ ॥

यदि शुभग्रह से युक्त वा दृष्ट ‘चन्द्रमा’ केन्द्रमें स्थित होकर लग्नेशके वा शुभग्रह के साथ इत्थशाल योग करे (१) अथवा लग्नेश तथा चन्द्रमा केन्द्रमें स्थित होकर शुभ ग्रह से दृष्ट वा युक्त हो और पापग्रह से दृष्ट वा युक्त न हो एवं अष्टमेश की राशिमें, वक्री ग्रह की राशिमें तथा अस्तगत ग्रह की राशि में न हो तो (२) अथवा लग्नमें द्विस्वभाव राशि वा चरराशि हो तो और वह लग्नेश, चन्द्रमा और शुभग्रहों से दृष्ट हो एवं स्वराशिगत चन्द्रमा चतुर्थ वा दशम में हों तो रोगीके रोगका नाश होता है।

युक्तेऽमलैस्तुहिनगौ त्रिकभेतरस्थे
सल्लोकिते हरिजपेऽथ सनिर्मलेऽङ्गे ।
सौम्यान्तरे किमु सुधाकिरणे ससौम्ये
केन्द्राश्रिते गदविनाशमुशन्ति सन्तः ॥ १४६ ॥

यदि 'चन्द्रमा' शुभग्रहों से युक्त होकर त्रिकरहित स्थानमें हो और लग्नेश शुभग्रहों से दृष्ट हो (१) अथवा लग्न शुभग्रहों से युक्त हो वा शुभग्रहों के अन्तराल मे हो तो (२) अथवा शुभग्रहसे युक्त चन्द्रमा केन्द्र में हो तो उक्त योगों में पण्डितजन रोगी के रोगका नाश कहते है ।

स्वोच्चे कण्टककोणगे गतमले मूर्त्तीश्वरे मांसले
वैकःसद्विहगोंऽङ्गलो हरिजगो रोगातुरं त्रायते ।
दैवायानुजवैरिगा इतमला घ्नन्त्यामयं रोगिणो
विप्राणी क्षयपस्तनूप उदितो लाभेट् सवीर्य्योऽगदः ॥ १४७ ॥

यदि शुभग्रह अपनी उच्चराशि में स्थित होकर केन्द्र वा त्रिकोण में हो और लग्नेश बलवान् हो अथवा एक बलवान् शुभग्रह लग्न में हो तो रोगी जनकी रक्षा करता है। नवम, एकादश, षष्ठ और तृतीय में शुभग्रह हो तो रोगी के रोगका नाश करते हैं। अष्टमेश दुर्बल हो, लग्नेश उदय हो, और लाभेश बलवान् हो तो रोगीजन रोगरहित होता है।

वार्मण्डलेऽन्यूनकले बुधेतनौ काव्यार्ययोःकण्टकधामयातयोः ।
चतुष्टयायूरहितेष्वसत्सुवा जामित्रजन्यात्मजविग्रहाश्रितैः ॥ १४८ ॥
सद्वीक्षितैश्चारुनभश्चरैःशशी दशायषट्शौर्य्यगतःकिमुत्तमैः ।
केन्द्रायुरङ्गात्मजगैरनुष्णगौ वृद्धिस्थिते वा प्रथमे सदीक्षिते ॥ १४९ ॥
यद्वोदयस्थःपरिपूर्णमण्डलो वार्मण्डलो वीक्षित इन्द्रमंत्रिणा
किं केन्द्रगावाङ्गिरसासुरार्च्चिता उतोत्तमा मृत्युमदप्रबन्धगाः ॥ १५० ॥
अघा भवन्त्युत्तमलोकनान्विताःषट्त्र्यायमानोपगतस्तिथिप्रणीः ।
किंवा शुभाकाशगृहाःकलावतश्चयोपयाता लभते सुखंगदी ॥ १५१ ॥

यदि प्रश्न समय में 'चन्द्रमा' परिपूर्ण विम्बा हो, 'बुध' लग्न में हो, शुक्र गुरु केन्द्र में हों, केन्द्र और अष्टममें पापग्रह न हों तो (१) अष्टम, सप्तम, पञ्चम और लग्न में स्थित हुए शुभ ग्रह यदि शुभग्रह से दृष्ट हों और चन्द्रमा उपचय स्थानमें स्थित हो तो (२) केन्द्र, अष्टम, नवम और पञ्चम में शुभग्रह हों एवं चन्द्रमा उपचय में अथवा 'लग्न' शुभदृष्ट हो (३) लग्नगत पूर्णचन्द्रमा गुरु से दृष्ट हो (४) बृहस्पति युक्त ये दोनों केन्द्र में हों (५) अष्टम, सप्तम और पञ्चम में शुभग्रह हों, 'पापग्रह' शुभग्रहों से दृष्ट हों एवं 'चन्द्रमा' उपचय स्थानमें हो (६) चन्द्रमा से उपचय स्थानमें शुभग्रह हो तो रोगी मनुष्य सुखको पाता है।

कलेवरेशे बलभाजि कण्टकसमाश्रिते सद्गगनाटने किमु ।
प्रश्नोदयादस्तमयेऽमलान्वित आर्त्तस्य भद्रं कथितं न पामरैः ॥ १५२ ॥

लग्नेश बलवान् हो और शुभग्रह केन्द्रमें हो अथवा प्रश्न लग्न से सप्तम स्थानमें शुभग्रह हो और पापग्रह न हों तो रोगीजन का मङ्गल अर्थात् आरोग्यता कहनी चाहिए ।

**ग्लावं ज्ञंवाऽऽद्याश्रितं वीक्षतेंऽहाः प्रष्टुः कष्टो व्याधिरिन्दौ रिपुस्थे ।**
**वाऽङ्गायुस्स्थे कल्मषैः कोशकामान्त्यस्थैर्वाब्जेऽघान्तराले तथैव ॥ १५३ ॥**

प्रश्नलग्न में स्थित चन्द्रमाको वा बुध को पापग्रह देखता हो तो प्रष्टाको कष्ट तथा रोग होता है । यदि 'चन्द्रमा' षष्ठ लग्न वा अष्टम में हो एवं 'पापग्रह' द्वितीय, व्यय तथा सप्तम में हों अथवा चन्द्रमा पापग्रहोंके अन्तराल में हो तो प्रष्टाको कष्ट तथा रोग होता है ।

**मूर्त्तिधाम्नि मलिने खलेक्षित औषधं गदवतः क्षमं नहि ।**
**देहगे दिनदयेऽमृतद्युतौ मन्मथे मरणमातुरो लभेत् ॥ १५४ ॥**

लग्नमें स्थित 'पापग्रह' यदि पापग्रह से दृष्ट हो तो रोगी जनके लिए औषध हितकारक नहीं होती है । लग्न में सूर्य और सप्तम में चन्द्रमा हो तो रोगी मृत्युको प्राप्त होता है ।

**पप्यः पुत्रः पुण्ययातः शुभाना योगेक्षोनः पावकैर्दृष्टयुक्तः ।**
**स्याद्रोगार्त्तस्त्वन्यदेशप्रयातः षष्ठाष्टस्थोऽवश्यमन्तं विदध्यात् ॥ १५५ ॥**

नवम स्थान गत शनि यदि शुभग्रहों के योग और दृष्टि से रहित हो एवं पापग्रहों से दृष्ट युक्त हो तो 'रोगी' अन्यदेशको जाता है । यदि उक्त लक्षण युक्त शनि षष्ठ वा अष्टम में हो तो अवश्य रोगीजन की मृत्युको करता है ।

**मित्रेऽवसाने तनये कलेवरे कुर्व्वन्ति पङ्का गदतः प्रणाशनम् ।**
**गात्रे गदेशो दुरितो निरीक्षते चेज्जन्मराशिं गदतो मृतिर्मता ॥ १५६ ॥**

यदि चतुर्थ, व्यय, पञ्चम तथा लग्नमें 'पापग्रह' हों तो रोग से रोगीका नाश करते हैं । षष्ठेश लग्नमें हो और पापग्रह जन्मराशिको देखता हो तो रोगसे रोगीकी मृत्यु जाननी चाहिए ।

**पापान्तरेऽब्जे मृतिमित्रगे मृतिः सवीर्य्यसरवेटदृशाऽचिरात्सुखम् ।**
**पौरे परिज्ञे पतिगेऽब्जिनीपतौ रोगी तदा कालनिकेतनं व्रजेत् ॥ १५७ ॥**

यदि अष्टम वा चतुर्थ स्थान में स्थित 'चन्द्रमा' पापग्रहों के अन्तराल में हो तो रोगीकी मृत्यु होती है परन्तु उक्त 'चन्द्रमा' बलवान् शुभग्रह से दृष्ट हो तो शीघ्र रोगी सुखी होता है । लग्नमें चन्द्रमा और सप्तम में सूर्य हो तो रोगी मृत्युको प्राप्त होता है ।

**पापान्तरे प्रथमपे प्रथमे सपङ्के**
**शीतद्युतौ गतबलेऽथ कृशेऽघयुक्ते ।**
**क्रूरान्तरेऽत्रितनये घनपे गतोर्ज्जे**
**उत्तिष्ठते नहि तदा गदतो गदार्त्तः ॥ १५८ ॥**

यदि 'लग्नेश' पापग्रहों के अन्तराल में हो, 'लग्न' पापयुक्त हो और चन्द्रमा निर्बल हो अथवा क्षीण चन्द्रमा पापयुक्त वा पापान्तर्गत हो और 'लग्नेश' निर्बल हो तो रोगसे रोगी नहीं उठता है अर्थात् रोगी की मृत्यु होती है।

मौढे निम्नसपत्नभे खलदृशा युक्ते खले लग्नपे
सोग्रेऽब्जे गदगुह्यभेऽथ धनपे नीचारिराशौ तनौ।
सक्रूरे न शुभेक्षितेऽथ तनुपे मान्द्यान्वितेऽब्जे त्रिके
लेखा नोत्तमलोकितोत यजते कृष्णात्मजेनान्विते ॥ १५९ ॥
उग्रैर्दृष्टयुते निमीलनभये यद्वा सपङ्केऽङ्गपे
कोणेऽङ्गे युवने त्रिके सदुरितेऽथेन्दौ किमङ्गप्रभौ।
आग्नेयाभ्रचरान्तरे हरिजभेंऽहोलोकितेऽथाङ्गपात्
केन्द्रे काव्य उतेद्रमंत्रिणि घनेऽवाकाशवासेक्षिते ॥ १६० ॥
यद्वा द्वन्द्वलवे घनालयविभौ मान्द्यंशभे लक्ष्मणे
तस्मात्कोणगते खलेऽथ गुलिकस्थांशे तामिस्राकरे।
प्राप्तेऽरातिविनाशरिःफभवनं तस्मात्प्रबन्धेऽध्वनि
पाप्माकाशचरे ध्रुवंनिधनतां सम्प्राप्नुयादातुरः ॥ १६१ ॥

प्रश्न लग्न का स्वामी यदि पापग्रह हो और वह अस्तंगत हो, नीचराशि में वा शत्रु राशि में हो, पापग्रहसे दृष्ट हो एवं पापयुक्त चन्द्रमा षष्ठ वा अष्टम में हो तो (१) धनेश नीच राशिमें वा शत्रु राशि में हो और लग्न पापयुक्त होकर शुभ दृष्ट न हो तो (२) 'लग्नेश' यदि गुलिकसे युक्त हो, चन्द्रमा त्रिकस्थान में हो और 'लग्न' शुभदृष्ट न हो तो (३) गुलिक से युक्त चन्द्रमा षष्ठ वा अष्टम में स्थित होकर पापग्रहसे दृष्ट वा युक्त हो तो (४) 'लग्नेश' पापयुक्त हो, लग्न में शनि और पाप युक्त चन्द्रमा त्रिक में हो तो (५) चन्द्रमा वा लग्नेश पाप ग्रहों के अन्तराल में हो और 'लग्न' पापग्रह से दृष्ट हो तो (६) लग्नेश से केन्द्र में शुक्र हो तो (७) लग्नगत गुरु यदि पाप दृष्ट हो तो (८) 'लग्नेश' मिथुनांश में वा द्विस्वभाव राशिके नवांश में हो, 'चन्द्रमा' गुलिक की नवांश राशि में वा राशि में हो और गुलिक त्रिकोण में पापग्रह हो तो (९) 'चन्द्रमा' गुलिक की नवांश राशि में स्थित होकर त्रिकस्थान में हो और उससे त्रिकोण में 'पापग्रह' हो तो निश्चय से रोगी मृत्युके प्राप्त होता है।

प्रश्नाङ्गोपगतं यदा दुरितभं पङ्केक्षिताढ्यं क्षये
पङ्काकाशचरान्तरे मदुरिता चूडाऽय पृच्छाक्षणे।
याम्येऽन्त्ये मलिना विधुर्द्विषि मृतौ मूर्त्तौ मदेऽथाजभे
कौर्प्यांशे सविधौ कुजेऽथ तनुपे साघेऽस्तगे पञ्चता ॥ १६२ ॥

प्रश्नलग्न में पापग्रह की राशि हो और वह पापग्रह से दृष्ट वा युक्त हो एवं अष्टमस्थान पापग्रहों के अन्तराल में हो और 'चन्द्रमा' पापयुक्त हो तो (१) अथवा प्रश्नकाल में अष्टम तथा व्यय में पापग्रह हों, षष्ठ अष्टम लग्न वा सप्तम में चन्द्रमा हो तो (२) चन्द्रयुक्त भौम मेष राशि के वृश्चिकांश में हो तो (३) पापयुक्त लग्नेश सप्तम में हो तो रोगी की मृत्यु होती है।

रोगार्त्तस्य भवेद्बली वधविभुर्देहेश्वरो दुर्बल—
स्तारानेतरि नैधने रुजिततो मूर्त्त्यायुरीशौ मृतौ ।
एकस्मिंस्त्रिलवे स्थितावुत घनेशानः खरांशे मृति—
श्छिद्रेशे तनुगे तनूपशशिनोश्छिद्रस्थयोः स्यान्मृतिः ॥ १६३ ॥

अष्टमेश बलवान् हो, लग्नेश निर्बल हो और 'चन्द्रमा' अष्टम वा षष्ठ में हो तो (१) लग्नेश अष्टमेश ये दोनों अष्टम स्थान में स्थित होकर एकद्रेष्काण में हों तो (२) 'लग्नेश' बाईसवें द्रेष्काण में हो तो रोगी की मृत्यु होती है । 'अष्टमेष' लग्न में हो, लग्नेश और चन्द्रमा अष्टम में हों तो रोगी की मृत्यु होती है ।

ईक्षते जननभं खलग्रहो मृत्युमंदिरगतः किमङ्गगः ।
यस्य रोगविनिपीडितस्य हि मृत्युरस्य कथितो विपश्चिता ॥ १६४ ॥

जिस रोगी की जन्म राशि को अष्टमस्थ वा लग्नस्थ पापग्रह देखता हो उस रोगी की मृत्यु कही है ।

क्रूरेक्षिते कालतनूपतीत्थशालेऽथ केन्द्रोपगते कलीशे ।
क्षयेऽङ्गपेवा हिबुकादधस्तान्मूर्त्तीश्वरो मान्द्यगतोऽमृतांशुः ॥ १६५ ॥

यदा कलत्रालयपेत्थशालगोऽस्तेशोऽरिगो वा कलिकण्टकस्थयोः ।
ग्लौलग्नपत्योरशुभेत्थशालिनोरयुक्तदृष्टे विमलैर्वलक्षगौ ॥ १६६ ॥

प्राग्लग्नपालेऽस्तमिते किमुद्गमेऽब्जेऽन्त्येऽसितेऽर्के कलहे कुजे खगे ।
नाङ्गे बलिष्ठोधिषणोऽथ दुष्कृतैर्देहायुरस्तालयगैर्जले लये ॥ १६७ ॥

एनोन्तरेऽब्जे विबलैर्विनिर्मलैः किमम्बुगे मारगतेऽङ्गगे ग्रहे ।
शशीत्थशालेऽथ विरामपे पुरे राजाङ्गभर्त्रोर्विलये किमङ्गपे ॥ १६८ ॥

सूर्येऽस्तपेऽरौ विकुशः स्मरालयपतीत्थशालः किमुकालपेनच ।
यदा विनष्टेन तथाऽस्तगेन चेत्केन्द्रस्थितेऽङ्गाधिपतीत्थशालिनि ॥ १६९ ॥

किंकण्टके क्रूरनिपीडिते तयोर्यदीत्थशालाद्द्दिनो मृतिर्मता ।
प्रविष्ट आदित्य दिवाकरांशकं कल्पेश्वरेऽप्येवमिहोदये चरे ॥ १७० ॥

अरुक् सरुग्वाऽऽमयवान् क्षणे ततो द्व्यङ्गेऽन्यरोगःस्थिर एव रोगतः
स्यादामयत्वं मरणं न रोगिणो नो रोगशान्तिःकिमुकृत्तिकाजनेः ॥ १७१ ॥

वक्रेत्थशाले स्थिररोग ईरितो मन्देत्थशाले प्रथमं रुजो जनिः ।
मूत्रस्य रोधादनुयोग उद्गमेद् ग्लौर्वास्तगो वारिपतीत्थशालभाक् ॥ १७२ ॥

मन्दो जनःस्यादनुयोगतःप्राग् विलोक्य चत्वारि दिनानि चैवम् ।
तुरङ्गतुल्यानि यदीनचन्द्रौ तेषूत्तमैर्दृष्टयुतौ वदेच्छम् ॥ १७३ ॥

पापग्रह से दृष्ट हुए अष्टमेश और लग्नेश का इत्थशाल हो तो ( १ ) अष्टमेश केन्द्र में हो और लग्नेश अष्टम में हो तो ( २ ) यदि 'लग्नेश' चतुर्थस्थान से नीचे हो अर्थात् तृतीय द्वितीय लग्न वा व्ययादि स्थान में हो, षष्ठ स्थान में स्थित चन्द्रमा का सप्तमेश के साथ में इत्थशाल हो अथवा सप्तमेश षष्ठ स्थान में हो तो ( ३ ) चन्द्रमा तथा लग्नेश ये दोनों मृत्युस्थान में वा केन्द्र में हो और उन दोनों का पाप ग्रह से इत्थशाल हो तथा 'चन्द्रमा' शुभग्रह से दृष्ट युक्त न हो एवं 'लग्नेश' अस्तगत हो वा सप्तम भाव में हो तो ( ४ ) लग्न में चन्द्रमा, व्यय में शनि, अष्टम में सूर्य, दशम में मङ्गल और बलवान् गुरु लग्न में हो तो ( ५ ) सप्तम, अष्टम और लग्न में पापग्रह हों, पापान्तर्गत चन्द्रमा चतुर्थ वा अष्टम में हो एवं शुभग्रह निर्बल हों तो ( ६ ) चतुर्थ, सप्तम वा लग्न में स्थित हुए ग्रह का चन्द्रमा के साथ इत्थशाल हो तो ( ७ ) लग्न में अष्टमेश हो, अष्टम मे चन्द्रमा तथा लग्नेश हों तो ( ८ ) लग्नेश सूर्य हो, सप्तमेश षष्ठ स्थानमें हो और चन्द्रमा का सप्तमेश के साथ इत्थशाल हो तो ( ९ ) विनष्ट वा अस्तगत अष्टमेश के साथ केन्द्रगत लग्नेश का इत्थशाल हो तो ( १० ) यदि केन्द्र गत तथा क्रूर ग्रहों से पीडित हुए लग्नेश और अष्टमेश का इत्थशाल हो तो उक्तयोगों में रोग युक्त मनुष्य की मृत्यु होती है। यदि 'लग्नेश' सूर्य के द्वादशांश में हो और लग्न में चरराशि हो तो रोगी जन क्षण में निरोग हो और क्षण में रोग युक्त होता है। यदि द्विस्वभाव लग्न हो तो अन्यरोग होता है। स्थिर लग्न हो तो रोग से ही रोगत्व होता है एवं रोगी की मृत्यु नहीं होती है और रोग की भी शान्ति नहीं होती है। यदि चन्द्रमा का वक्री ग्रह के साथ इत्थशाल हो तो रोग की स्थिरता को कहे। यदि चन्द्रमाका मन्द ग्रहके साथ इत्थशाल हो तो प्रथम मूत्रावरोध से रोग की उत्पत्ति होती है। यदि प्रश्नसमय में लग्नेश वा चन्द्रमा अस्तगत हो अथवा लग्नेश तथा चन्द्रमा का षष्ठेश के साथ इत्थशाल हो तो मनुष्य रोगी होता है। प्रश्नकाल से पूर्व चौथे दिन वा सातवे दिन यदि सूर्य और चन्द्रमा ये दोनों शुभग्रह से युक्त वा दृष्ट हो तो रोगी जन के लिए शुभ फल प्रद होते हैं।

**रोगानुयोग उरगेशयमौ हरस्थौ**
**वातप्रकोप इनभूतनयौ च तत्र।**
**कोपोऽस्रपित्तजनितो विधुरास्फुजिद्वा-**
**ऽतीसार आरभृगुजौ सहसो विनाशः ॥ १७४ ॥**

रोगप्रश्न में राहु और शनि अष्टमस्थान में हो तो 'वात प्रकोप' होता है। यदि अष्टम में सूर्य, मङ्गल हो तो रक्तपित्त का प्रकोप होता है। अष्टम में चन्द्रमा वा शुक्र हो तो अतीसार होता है। एवं मङ्गल शुक्र अष्टम में हो तो बल का नाश होता है।

**स्यात्सन्निपातः सखले बुधेऽष्टमे त्रिदोषकृत्तत्र गुरुः सगर्हितः।**
**भानुः सखेटो यदि चित्ररुक्करः स्यात्कुष्ठकृत्तत्र सभोगिपो भगः ॥ १७५ ॥**
**सस्यान्महाकुष्ठगदप्रदोऽरिगस्ततो भुजङ्गाधिभुवा समन्वितः।**
**सौरिः समीके मरुतोऽग्निकम्पकृत्काव्यः सस्रग्रो युधिसन्निपातकृत् ॥ १७६ ॥**
**यद्वा महारोगकरो बलोज्झितोऽशुभान्वितः केनचिदेवमीरितम्।**
**कृतान्तगेहेऽशुमति ज्वरं वदेन्मरुज्ज्वरं तत्र विभावरीविभौ ॥ १७७ ॥**
**वदन्ति मायुं महिमूर्तिसम्भवे राज्ये श्रमं लेखगुरौ कपीडनम्।**
**कफामयं दैत्यपुरोधसीनजे तत्रज्वरं गन्धवहोत्थितं वदेत् ॥ १७८ ॥**

**परीक्षाहे स्वोच्चाधिसखिमुखभस्थाः सविमलाः**
**शुभैर्दृष्टाः केन्द्रे तनयनवमे यद्यधिगताः ।**
**प्रकारैः पूर्वोक्तैर्जनुरुदयतश्चोडुवविधोः**
**स्थितिश्चेत्खेटानां यदि शुभकरी सा शुभकरी ॥ १२ ॥**

वार्षिकपरीक्षा तथा अन्तिम परीक्षा काल में जन्मलग्न राशिसे और जन्म चन्द्र राशिसे यदि ' गुरु ' गोचरमें द्वितीय प्रथम नवम पञ्चम वा लाभस्थान में हो तो ( १ ) जन्मचन्द्रमा की राशिसे परीक्षाकालीन चन्द्रमा पञ्चम वा नवम हो और परीक्षाकाल में परीक्षा कालीन चन्द्रमासें गोचर में ' गुरु ' यदि नवम वा पञ्चम हो तो ( २ ) जन्म लग्न से पञ्चम, नवम, एकादश, प्रथम और द्वितीयस्थानमें जो राशि हों उनके स्वामी यदि परीक्षा कालमें अपनी उच्चराशि मूलत्रिकोणराशि स्वराशि अधिमित्रराशि वा मित्रराशी में स्थित हों और वे शुभग्रहोंसे युक्त तथा दृष्ट हों एवं पूर्वोक्तस्थानभी शुभग्रहों से युक्त हों तो ( ३ ) गोचरमें यदि ' शनि ' शुभफलदायक हो अर्थात् अनिष्टस्थान ( १।२।८।१२ ) में न हो तो ( ४ ) जन्मलग्न पति, चन्द्रमा, गुरु और जन्मलग्नसे जो राशि दशमस्थान में हो उसका स्वामी ये चारों ग्रह यदि परीक्षाके समय स्वेच्चादि शुभराशियों में हों और शुभ ग्रहोंसे दृष्ट तथा युक्त होकर केन्द्र नवम वा पञ्चम में हों तो इनपूर्वोक्त पाँचों प्रकारोंसे एवं जन्म लग्न राशिसे और जन्म चन्द्रराशिसे परीक्षाकालीन ग्रहों की स्थिति यदि उत्तम हो तो परीक्षा का परिणाम भी उत्तम जानना चाहिए अर्थात् परीक्षार्थी परीक्षामें अवश्य उत्तीर्ण होता है । यदि उक्त प्रकार से ग्रहों की स्थिति मिश्रित ( शुभाशुभ ) हो तो विद्यार्थी केवल एक विषय में अनुत्तीर्ण अर्थात् कम्पाटमेण्ट में उत्तीर्ण ( पास ) होता है ।

इति श्रीमत्पण्डितमुकुन्दरामविरचिते ज्योतिस्तत्त्वे भाषाटीकोदाहरणो पेते परीक्षापरिणामप्रकरणंचत्वारिंशं समातिमगमत् ।

---

अथ

# वृष्टिप्रकरणं

## प्रारभ्यते ।

गर्भनिमित्त परिज्ञानः—

सौदामनी गन्धवहः कबन्धं कबन्धवाहो रसितं तथैव ।
वैज्ञानिकैः पञ्चनिमित्तकानि प्रोक्तानि गर्भस्य मुनिप्रवर्य्यैः ॥ १ ॥

बिजली, वायु, जल, मेघ ( बादल ) तथा रसित ( मेघगर्जन ) ये गर्भ के पाँच निमित्त श्रेष्ठ मुनिजनों न कहे हैं ।

गर्भ समय परिज्ञानः—

* मार्गशीर्षसितपक्षपक्षतेः शीतगौ सलिलभं समाश्रिते ।
गर्भलक्षणमुदीरयेद्बुधो ग्लावि यद्भमुपगेऽत्र गर्भकः ॥ २ ॥
सोऽमृतांशुवशतोऽहनीन्द्रियाङ्कामृतद्युतिमिते प्रसूयते ।
शुभ्रपक्षजनितोऽसिते दले नीलजः सितदले द्युजो निशि ॥ ३ ॥
रात्रिजोऽहनि दिनान्तसम्भवः सायमेव सततं स सूयते ।
गर्भ एष मृगशीर्ष पूर्वजः पौषशुक्लजनितोऽल्पकः फलः ॥ ४ ॥

मार्गशीर्ष मासके शुक्ल पक्षकी प्रतिपदा से जिस दिन ‘ चन्द्रमा ’ पूर्वाषाढा नक्षत्र में प्रवेश करे उस दिन से गर्भ के लक्षण को कहे । जिस नक्षत्र में चन्द्रमा के आगमन से मेघको गर्भ हो वह गर्भ चन्द्रमा के वशसे १९५ दिन में प्रसव होता है । शुक्लपक्ष में धारण किया हुआ गर्भ कृष्णपक्षमें और कृष्णपक्षमें धारण किया हुआ गर्भ शुक्लपक्षमें प्रसव होता है । दिनका गर्भ रात्रिमें, रात्रिका गर्भ दिन में, प्रातः संध्याकाल का गर्भ सायं सन्ध्याकालमें और सायं संध्याकाल का गर्भ प्रातः संध्याकालमे प्रसव होता है । मार्गशीर्ष से पूर्व के गर्भ और पौष शुक्ल के गर्भ अल्प फल वाले होते हैं ।

तैषस्य नीलेन नभःसितं वदेत्तपःसितोत्थो नभसोसितेदले ।
आयाति सूतिं तपसोऽसितेन च नभस्यशुक्लं विबुधोविनिर्दिशेत ॥ ५ ॥

पौष के कृष्णपक्ष से श्रावण के शुक्लपक्ष को कहे अर्थात् पौषकृष्ण पक्षका गर्भ श्रावण शुक्लपक्ष में प्रसव काल को प्राप्त होता है । एवं माघ शुक्ल पक्षका गर्भ श्रावण कृष्ण पक्षमें और माघ कृष्ण पक्ष का गर्भ भाद्रपद शुक्ल में प्रसव होता है ।

---

* श्रीवराहमिहिराचार्य्येण परमतदर्शनपूर्वकं निजमतं सकारणं निजनिर्मितसंहितायामुक्तम् ’—केचिद्वदन्ति कार्तिकशुक्लान्तमतीत्य गर्भदिवसाः स्युः । न तु तन्मतं बहूनां गर्गादीनां मतं वक्ष्ये ’ इति ।

गर्भोऽर्ज्जुनस्यार्ज्जुनपक्षजोऽसिते नभस्य मासस्य स सूयते सदा ।
तस्यैव शुक्लेतरपक्षजोऽश्वयुक्छुक्ले तथा चैत्रिकपाण्डरोत्थितः ॥ ६ ॥
इषस्य नीले मधुनीलपक्षजो गर्भोऽभिवर्षेदिह बाहुलार्ज्जुने ।
स्वाराड्दिगुत्थो दिशि पाशिनोऽपरभवो घनः प्राग्दिशि शेषादिक्ष्वपि ॥ ७ ॥
इत्थं समीरस्य विपर्ययो भवेत्खं निर्मलं व्हादिमृदुप्रभञ्जनः ।
पूर्वोत्तरेशानभवो हरी बहूपसूर्यकौ स्निग्धसितौ शुभप्रदौ ॥ ८ ॥

फाल्गुनशुक्लपक्षजनित गर्भ भाद्रपद कृष्णपक्ष में प्रसव होता है । फाल्गुन कृष्णपक्ष जात गर्भ आश्विन शुक्लपक्षमें प्रसव होता है । चैत्र शुक्लपक्ष संभव गर्भ आश्विन कृष्णपक्ष में एवं चैत्र कृष्णपक्ष में उत्पन्न गर्भ कार्त्तिक शुक्लपक्षमें वर्षता है । पूर्व दिशाके मेघ पश्चिम में और पश्चिमके मेघ पूर्व दिशा में उदित ( उदय ) होता है । इस प्रकार शेष दिशाओंके मेघों का भी विचार करे । वायुका विचार भी विपरीत करना चाहिए । गर्भ धारणके अनन्तर यदि अकाश निर्मल हो, पूर्व, उत्तर तथा ईशान दिशा से उत्पन्न मनोहर कोमल वायु वहे एवं सूर्य चन्द्रमा यदि स्निग्ध, श्वेत तथा बहुत परिवेष वाले हो तो गर्भ पुष्टप्रद होते हैं ।

विशुद्धशीतद्युतिभं बृहद्बहु स्निग्धाम्बुभृद् वायसपेशिसन्निभम् ।
जीमूतसूचीक्षुरकारुणमेघयुग् विहायसं श्यामलतुल्यरूपकम् ॥ ९ ॥
पुलोमजेट्कार्मुकमन्द्रगर्जितक्षणप्रभाख्या प्रतिसूर्यका शुभा ।
सन्ध्या ततःशान्तरवा मृगद्विजसंघा महेशेन्द्रमृगाङ्कदिग्गताः ॥ १० ॥

चन्द्रमा और नक्षत्र निर्मल ज्योति वाले हों; स्थूल, बहुत और स्निग्ध मेघ हो; काक के अण्डे के समान मयूर के क्षुरक सदृश लालवर्णके मेघयुक्त वा श्याम कान्ति वाला आकाश हो; इन्द्रधनुष्य गम्भीर गर्जन युक्त; सूर्याभिमुख विद्युत्प्रकाशयुक्त सन्ध्याकाल शुभ फल दायक होता है । एवं ईशान, पूर्व और वायव्य दिशा में स्थित शान्त शब्द वाले मृग तथा पक्षियों के समूह ( झुण्ड ) सन्ध्याकालमें शुभ होते हैं ।

स्निग्धांशवो याम्यचरा विशालाःस्युरभ्रवासा उपसर्गहीनाः ।
तथोपसृष्टाङ्कुरवर्जिताः स्युर्द्रुमाः प्रहृष्टाः पशवो मनुष्याः ॥ ११ ॥
उदाहृतास्तेऽखिलगर्भ पुष्टिकरा विशेषो मुनिसंहितासु ।
स्वर्त्तुस्वभावप्रभवो य उक्तो गर्भस्य वृद्धौ कथयाम्यहं तम् ॥ १२ ॥

यदि बहुतसे ग्रह चिकनी किरण वाले, दक्षिण मार्गचारी, विशाल विम्ब और उपद्रव रहित हों एवं वृक्ष-समूह व्याधिरहित अङ्कुरवाले हों, चतुष्पद और मनुष्य हर्षित दृग्गोचर हो तों पण्डितजनों ने ये सब उक्त लक्षण गर्भों की पुष्टिकरने वाले कहे हैं । मुनि प्रणीत संहितओं में गर्भ वृद्धि में अपनी ऋतु के स्वभावसे उत्पन्न जो विशेष कहा हुआ है उसको आगे कहूंगा ।

मासे सहस्ये सहसीह सन्ध्यारागः पयोदाः परिवेशयुक्ताः ।
तथा सहस्येऽतिहिमप्रपातो मार्गेऽतिशीतं नहि शोभनाय ॥ १३ ॥

पौष तथा मार्गशीर्ष में सन्ध्याराग और परिधि युक्त मेघ हों एवं पौष में अतीव हिमपात और मार्गशीर्ष मे अत्यन्त शीत हो तो गर्भोंकी पुष्टि नहीं होती है ।

माघे समीरः प्रबलस्तुषाराविलद्युती शीतकरोष्णरश्मी ।
सुशीतलं साम्बुधरस्य भानोरस्तोद्गमाख्यौ भवतः प्रशंस्यौ ॥ १४ ॥

माघ मास में प्रबल वायु वहे, चन्द्रमा और सूर्य तुषार की समान कलुषित किरण वाले हों, अत्यन्त शीत हो एवं मेघयुक्त सूर्यका उदय तथा अस्त धन्य ( वाञ्छनीय ) होता है ।

रूक्षोऽनिलः फाल्गुनिके प्रचण्डकोऽभ्रसम्प्लवान्यत्र तु चिक्कणानिच ।
स्युर्मण्डलान्यासकलानि भास्करस्ताम्रप्रभो वा कपिलः शुभोमवेत् ॥ १५ ॥

फाल्गुन मास में रूक्ष ( रूखी ) और प्रचण्ड वायु वहे, चिकने वादल इकट्ठे हों, आकाश में चारों ओर मण्डल ( परिवेष ) हों एवं ( सूर्य ) ताम्रवर्ण वा पिङ्गलवर्ण हो तो शुभ होता है ।

चैत्रे समीराम्बुदवृष्टियुक्ता गर्भाः शुभाः स्युः परिवेषयुक्ताः ।
हिताय राधे स्तनितैःसमेताः कीलालविद्युद्घनगन्धवाहैः ॥ १६ ॥

चैत्र में सबगर्भ यदि वायु, मेघ, वृष्टि और परिवेष युक्त हों तो शुभ होते हैं । एवं वैशाख में सबगर्भ यदि मेघगर्जन, जल, बिजली, मेघ और वायु से युक्त हों तो हितकर होते है ।

गर्भेषु मेघाः सलिलोत्थसत्त्वाकारास्तथा रौप्यकमौक्तिकाभाः ।
तमालनीलाम्बुजसन्निकाशास्तथाऽञ्जनाभा बहुमेघपुष्पाः ॥ १७ ॥

गर्भधारण समयमें यदि ' मेघ ' जलचर प्राणियों के समान आकारवाले हों अथवा चान्दी वा मोती के समान कान्तिवाले हों अथवा तमालवृक्ष, नीलकमल वा अञ्जन के समान वर्णवाले हों तो बहुत जल देने वाले होते हैं ।

वलाहकास्तीव्रविवस्वदंशुभितापिता मन्दसमीरसङ्गाः ।
काले प्रसूत्या रुषिता इवाम्भोधाराभिधाभिर्विसृजन्ति मेघाः ॥ १८ ॥

तीक्ष्ण सूर्य की किरणों से तप्त गर्भ मन्द २ पवन के चलने से प्रसव काल में गर्भ समयके मेघ रुषित के समान जलधारा वर्षाते हैं ।

* गर्भोपघातास्तु रजःस्वरूल्कापातस्वपूःकीलकभूमिकम्पाः ।
निर्घातदिग्दाहनभोनिवासयुद्धध्वजा दर्शनमिन्दुशत्रोः ॥ १९ ॥
रक्तादिवर्षाविकृतेन्द्रचापोपसूर्यकाणि त्रिविधैरमीभिः ।
उत्पातकैरित्युदितैस्तथान्यैर्गर्भाभिधानो निहतस्तदानीम् ॥ २० ॥

धूलीपात, वज्रपात, उल्कापात, गन्धर्वनगर, कीलक भूकम्प, निर्घात, दिग्दाह, ग्रहयुद्ध, केतुराहुदर्शन, रुधिरादिवर्षणजनित विकार, इन्द्रधनु और उपसूर्यक ये गर्भोपघातक हैं । इन कहे हुए उत्पातों से, त्रिविध ( दिव्यभौमान्तरिक्ष ) उत्पातों से तथा अन्य उत्पातों से गर्भ नष्ट होता है ।

---

* एवं ग्रन्थान्तरेऽप्युक्तम्'—करका धूमरिका पातो रजोवृष्टिः सधूमिका । त्रिभिरेतैर्महोत्पातैः सद्योगर्भो विनश्यति ' इति ।

वदन्ति गर्भोपचितिं निजर्तुस्वभावजैर्लक्षणकैस्तथा यैः ।
सामान्यसञ्ज्ञैरिह तैर्विलोमैर्विपर्ययःस्यादिति वेदितव्यम् ॥ २१ ॥

अपनी ऋतु के स्वभाव से उत्पन्न जो सामान्य लक्षण हैं उनसे गर्भोंकी वृद्धिको कहते हैं । उक्त प्रकारसे विपरीत लक्षणों से गर्भों की हानि होती है । इसप्रकार पण्डितजनों ने जाननी चाहिए ।

अजैकपादैश्वकबन्धदैवाहिर्बुध्न्यपैतामहतारकासु ।
गर्भो विवृद्धःप्रभवेत्समस्तर्तुषु प्रभूताम्ररसप्रदःस्यात् ॥ २२ ॥

पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराषाढा, शतभिषा, उत्तराभाद्रपदा और रोहिणी इन नक्षत्रों में वढा हुआ गर्भ सब ऋतुओं में बहुत जल देनेवाला होता है ।

गर्भः शुभः स्याच्छततारकाहिमहेशभस्वातिमघाभ्युपेतः ।
पुष्णात्यदभ्रान् दिवसान्निहन्त्युत्पातैः समग्रैस्त्रिविधैर्हतो यः ॥ २३ ॥

शतभिषा, अश्लेषा, आर्द्रा, स्वाति और मघा इन नक्षत्रों से युक्त हुआ गर्भ शुभ होता है । एवं बहुत दिन तक गर्भ को पोषण करता है अर्थात् वढाता है और समस्त त्रिविध ( दिव्यभौमान्तरिक्ष ) उत्पातों से जो गर्भ हनन हुआ हो उसका नाश होता है ।

पञ्चभ्य एभ्यः क्रमशस्तदैकतमोडुना मास्सु सहोसुखेषु ।
वर्षन्ति गर्भा गजषण्महीपसिद्धेषु खोष्ठेषु गुणेष्वहस्सु ॥ २४ ॥

इन शतभिषादि पाँच नक्षत्रों में से किसी एक नक्षत्र में गर्भ हों तो मार्गशीर्षादि मासों में क्रमसे ८।६।१६।२४।२०।३ दिन पर्यन्त वे गर्भ वर्षते हैं ।

भवान्ति गर्भाः करकाझषाशनिवृष्टिप्रदाः पङ्करवगैः समन्विते ।
पतङ्ग इन्द्रौ यदि सद्युतेक्षिते गर्भास्तदानीं बहुवर्षकारकाः ॥ २५ ॥

गर्भ धारण काल में सूर्य तथा चन्द्रमा यदि पापग्रहों से युक्त हों तो वे 'गर्भ' करका ( ओले ), झष ( मछली ), अशनि ( वज्र ) इनकी वर्षा करते हैं । यदि गर्भ धारणके समय में सूर्य और चन्द्रमा शुभग्रह से युक्त वा दृष्ट हों तो वे गर्भ बहुत वर्षा करते हैं ।

गर्भकाले न गर्भायाऽतिवृष्टिर्निर्निमित्तकृत् ।
द्रोणेभांशाधिकायां स्याद्वृष्टौ गर्भः स्रुतस्तदा ॥ २६ ॥

गर्भ धारण समय में यदि अकारण ही बहुत सी वर्षा हो तो गर्भका अभाव होता है । द्रोण के अष्टमांश से अधिक वृष्टि होनेपर भी गर्भ नष्ट होता है ।

गर्भः प्रपुष्टः प्रसवे न वृष्टो नभश्चराणामुपघातपूर्वः ।
दद्यात्कबन्धं करकभिमिश्रं स्वकीयगर्भावसरे सदैव ॥ २७ ॥

जो गर्भ ग्रहों के उपघातादि से प्रसव के समय में न वर्षे तो अपने गर्भ प्रसव काल में ओलों से मिले हुए जल को वर्षाते है।

अथो निमित्तैः शतयोजनं तदर्द्धार्द्धमेकक्षयतोऽक्षतुल्यैः ।
इह क्रमाद्वर्षति पञ्च गर्भ एकेन रूपेण समन्ततो यः ॥ २८ ॥

पाँच निमित्तों से पुष्ट हुआ गर्भ सौ योजन (चारसौ कोश) वर्षता है। उक्त पाँचों निमित्तों के मध्य में एक एक निमित्त के अभाव में अर्द्ध अर्द्ध हानि के क्रम से वर्षता है जो गर्भ पाँच निमित्त वाला हो वह एक रूप से चारों ओर वर्षता हैं।

द्रोणोऽत्र गर्भेऽक्षमिते निमित्ते त्रीण्याढकानि श्वसनेन सूतौ ।
नवाम्बुदैः षट् तडिता जलानि भास्वन्मितानि स्तनितेन वर्षेत् ॥ २९ ॥

पाँच निमित्तवाला गर्भ प्रसवकाल में एक द्रोण जल वर्षाता है। वायुनिमित्तक गर्भ तीन आढक, मेघ-निमित्त गर्भ नौ आढक, विद्युत्निमित्तक गर्भ छः आढक एवं स्तनित (मेघनिर्घोष) निमित्तक गर्भ प्रसवकाल में बारह आढक जल वर्षाता है।

प्रकारान्तर से गर्भधारण तथा प्रसवसमय परिज्ञानः—

दिक्सम्मितेष्वसुरभादिषु भानुभेषु
शम्बाभ्रपाथ उदयोऽर्कयुजां दशानाम् ।
गर्भः शिवोड्डुत इषुग्रहभूमिताहे
गर्भाहतः क्रिय इने कथयन्ति वृष्टिम् ॥ ३० ॥

जब मूल प्रभृति दश (मू, पू.षा, उ.षा, अभि, श्र, ध, श, पू. भा, उ. भा, रेव.) नक्षत्रों में सूर्य का चार हो तब जिस दिन वज्रपात मेघ (दुर्दिन) वा वृष्टि हो उस दिन गर्भधारण होता है। मेष के सूर्य होने पर जब आर्द्रा से दश (आर्द्रा, पुन, ति, श्ले, म, पू. फा, उ.फा, ह. चि, स्वा.) नक्षत्रों में सूर्य का चार हो तब गर्भ दिन से १९५ दिन में वर्षा को कहे।

दिग्भेषु रौद्रवदनैः कइतोऽम्बुपाताद्
*
गर्भस्य पात उदितः किमु मूलभादेः ।
याम्यान्तकं नभसि गर्भधराणि पौषे
वर्षन्ति रौद्रदशभानि पतङ्गचारात् ॥ ३१ ॥

---

* ग्रन्थान्तरेऽप्येवमुक्तम् '—'मूलर्क्षे भास्करे याते तदारभ्य दशाहकम् । विद्युदभ्रादिना गर्भो यत्र तत्र दिने भवेत् । क्रमादार्द्रादिनक्षत्रे भानौ वृष्टिः प्रजायते । मूलभाद्भरणी यावद्धेषु चैकादशेष्वपि । पौषमासदिनर्क्षेषु गर्भस्त्व आदिना भवेत् । तत आर्द्रादिके सूर्ये क्रमाद् वृष्टिः प्रजायते ' इति ।

आर्द्रादि दश नक्षत्रों में सूर्य चार के अनंतर वृष्टि हो तो गर्भपात कहा है । अथवा पौष मास में धनु राशि के सूर्य होने पर मूल से भरणी पर्यंत नक्षत्रों में यदि आकाश में गर्भधारण हो तो वे गर्भ सूर्य के चार से आर्द्रादि दश नक्षत्रों में वर्षते हैं ।

चैत्रे दशस्वश्विमुखेषु भेषु गर्भोऽभ्रविद्युद्वदनेन तद्वत् ।
आरभ्य मेषार्कदिनं क्रमेण वृष्टिप्रदो रौद्रदशर्क्षगोऽर्कः ॥ ३२ ॥

चैत्र मास में अश्विन्यादि दश नक्षत्रों में अथवा मेष संक्रान्ति के दिन से दश दिनतक मेघ अथवा विद्युत् इत्यादि से गर्भ हो तो सूर्य चार के आर्द्रादि दश नक्षत्रों में क्रम से वृष्टिप्रद होते हैं ।

साम्भोविद्युद्गर्जिताभ्राशुगो यो गर्भोऽत्यम्भाः पञ्चरूपान्वितः सः ।
प्राज्यं तोयं प्रोत्सृजेद्गर्भकाल इत्वा कुर्याच्छीकरं सतिकालम् ॥ ३३ ॥

जो 'गर्भ' जल, बिजली, गर्जित, मेघरूप और वायु इन पाँच निमित्त कर के युक्त हो वह पञ्चरूप युक्त गर्भ बहुत जल देनेवाला होता है । यदि गर्भधारण समय में बहुत वर्षा हो तो प्रसव काल को पाकर जलकणों को करता है ।

यस्यां तिथौ पौषसिताद्दिवा निशि यावत्कभृत्खे मसृणो घनो भवेत् ।
तस्यां तिथौ श्रावणशुक्लतो घनागमे प्रवर्ष जलदौघसम्मितम् ॥ ३४ ॥

पौष शुक्ल पक्ष से जिस तिथि में दिन वा रात्रि में जब तक जल धारण किया हुआ स्निग्ध मेघ आकाश में दृग्गोचर हो वर्षा ऋतु में श्रावण शुक्ल पक्ष में उसी तिथि में उतनेही समय तक मेघ गण के समान वृष्टि होती है ।

एकादश्यां बाहुले दृश्यतेऽभ्रं व्योम्न्याषाढे भूयसी वृष्टिरुक्ता ।
मार्गाष्टम्यां वर्षणं चञ्चला वा वाच्या वृष्टिः श्रावणे मासि तज्ज्ञैः ॥ ३५ ॥

कार्तिक की एकादशी को आकाश में यदि मेघ दिखाई दे तो आषाढ में बहुत वृष्टि होती है । एवं मार्गशीर्ष की अष्टमी को वर्षा वा बिजली दृग्गोचर हो तो श्रावण में वर्षा होती है ।

वृष्टिर्भाद्रे पौषकृष्णे दशम्यां विद्युद्वर्षा स्यात्तपःशुक्लपक्षे ।
सप्तम्यां चेदभ्रपूर्वं शिफायां ज्येष्ठे वृष्टिर्मेघकालेऽतिवृष्टिः ॥ ३६ ॥

पौष कृष्ण दशमी को बिजली वा वर्षा हो तो भाद्रपद में वर्षा होती है । एवं माघ शुक्ल पक्ष की अचला सप्तमी को यदि मेघ (बादल) हो और ज्येष्ठ मास के मूल में वर्षा हो तो वर्षा ऋतु में बहुत वर्षा होती है ।

कृष्णे पक्षे मार्गशीर्षे मघायां गर्भे जाते वाऽसितस्येशतिथ्याम् ।
विद्युन्मेघालोकने शुक्लपक्षे शुच्या वर्षेद्द्विप्रराजस्य तिथ्याम् ॥ ३७ ॥

मार्गशीर्ष कृष्णपक्ष और मघा नक्षत्र में गर्भ हो अथवा मार्गशीर्ष कृष्ण चतुर्दशी में बिजली और मेघ दृग्गोचर हों तो वह गर्भ आषाढ शुक्ल चतुर्थी में जल वर्षाता है ।

यदा सहःकृष्णचतुर्थिकामुखत्रये क्रमेणोरगतारकात्रये ।
गर्भो यदि स्याच्छुचिमासि योनिभात्तदा त्रिरात्रं वदतु प्रवर्षणम् ॥ ३८ ॥

मार्गशीर्ष कृष्णचतुर्थी से तीन तिथियों में क्रम से आश्लेषादि तीन ( श्ले.म.पू.फा. ) नक्षत्र हों और उन में गर्भ हो तो आषाढ मास में पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र से तीन दिन पर्यन्त वर्षा होती है ।

स्यान्मार्गशीर्षेऽर्कतिथीमुखत्रये सत्यर्य्यमादित्रयभेऽत्र गर्भितम् ।
वातैः पयोदैस्तडिता च वातभेऽष्टम्यां शुचेः श्वेतदले त्रिरात्रकम् ॥ ३९ ॥

जीमूतवृष्ट्या सलिलैरिला भवेदेकार्णवाऽथो सहसोऽसिते दले ।
दर्शे क्रमाच्चेद्दशमीतिथित्रये चित्रात्रये गर्भभवे घनोदयः ॥ ४० ॥

आषाढशीतांशुतिथौ तु तस्यां तस्मिन्नुडुन्येव भवेत्प्रवर्षम् ।
एकादशी श्रावणकृष्णगा या वा सप्तमी वा तिथिरन्तकस्य ॥ ४१ ॥

तास्वभ्रचिह्नेन समन्विता यदि सन्ध्या त्रिरात्रं त्विह वृष्टिकारिणी ।
दर्शे सिते वा नभसोऽत्र गर्भकश्चित्रादिने दुर्दिवसेन तत्क्षणे ॥ ४२ ॥

मार्गशीर्ष की सप्तम्यादि तीन तिथियों में उत्तराफाल्गुनी प्रभृति तीन नक्षत्र हों और वायु, मेघ तथा बिजली से गर्भ हो तो आषाढ शुक्लाष्टमी और स्वाती नक्षत्र में तीन रात तक मेघों के वर्षाये हुए जलों से पृथ्वी एक समुद्र के समान होती है । मार्गकृष्ण अमावास्या में अथवा दशमी प्रभृति तीन तिथियों में क्रम से चित्रादि तीन नक्षत्र हों और उस में गर्भ हो तो आषाढ शुक्ल पूर्णिमा के दिन अथवा उसी तिथि और उसी नक्षत्र में वर्षा होती है । श्रावण कृष्ण पक्ष की एकादशी सप्तमी वा दशमी के सन्ध्याकाल में यदि मेघचिन्ह दृग्गोचर हो तो तीन रात तक वर्षा होती है । श्रावण अमावास्या वा शुक्लपक्ष में वा चित्रा नक्षत्र में दुर्दिनादि से शीघ्र गर्भ उत्पन्न होता है ।

भाद्रार्ज्जुनेऽब्धिशरशैलगजेष्वहस्सु
तारेट्तिथौ शरनगैर्दिवसैर्द्रुतं कौ ।
गर्भेण जीवनधरोदय आश्विनाख्ये
तिथ्योर्गणेशफणिनोर्यदि गर्भताऽऽशु ॥ ४३ ॥

भाद्रपद शुक्ल पक्ष की चतुर्थी पञ्चमी सप्तमी अष्टमी वा पौर्णमासी में गर्भ हो तो शीघ्र ही पृथ्वी में पाँच वा सात दिन मे मेघों का उदय अर्थात् वृष्टि होती है । एवं आश्विन की चतुर्थी और पञ्चमी को शीघ्र गर्भता होती है ।

मेघ लक्षण परिज्ञानः—

निर्वार्दलाख्यं किमतीव वार्दलमत्युष्णसञ्ज्ञं किमुतातिशीतलम् ।
अतीव वातं किमु वातवर्ज्जितं स्यात्षड्विधं जीवनदस्य लक्षणम् ॥ ४४ ॥

बादल रहित अथवा अत्यन्त बादल, अत्यन्त उष्ण अथवा अत्यन्त शीतल, अत्यन्त वायु अथवा वात रहित ये मेघ के छः प्रकार के लक्षण आचार्योंने कहे हैं ।

बहुजलादि राशियों का परिज्ञानः—

**कर्केणमत्स्या बहुतोयराशयो वृषाश्वकुम्भाः शकलाम्बुराशयः।**
**तुलाधराली सलिलाभिधौ स्मृतौ स्युर्निर्जलाः स्त्रीहरियुग्मतुम्बुराः ॥ ४५ ॥**

कर्क, मकर और मीन ये बहुत जल राशि हैं। वृष, धनु और कुम्भ ये अर्द्धजल राशि हैं। तुला और वृश्चिक केवल जलसंज्ञक राशि हैं। कन्या, सिंह, मिथुन और मेष ये निर्जल राशि हैं।

वर्षा ऋतु में प्रश्न लग्न द्वारा वृष्टि का परिज्ञानः—

**वर्षानुयोगेऽम्बुचरर्क्षकं समाश्रित्योडुनाथोऽङ्गमितो भवेत्किमु ।**
**पक्षे सिते कीचकगः सशोभनैर्दृष्टोऽम्बुभस्थोऽम्बु बहूग्रखेचरैः ॥ ४६ ॥**

**दृष्टोऽल्पमम्भः सृजतीह सत्वरं वर्षासु शुक्रोऽपि शशाङ्कवत्स्मृतः ।**
**घनागमेऽच्छान्मदगः शशी शुभैर्दृष्टः किमार्केः स्मरकोणगोऽम्बुने ॥ ४७ ॥**

वर्षा प्रश्न में जलचर राशिगत चन्द्रमा यदि लग्न में हो अथवा शुक्ल पक्ष में जलचर राशिगत चन्द्रमा केन्द्र में स्थित हो और शुभग्रहों से दृष्ट हो तो वर्षाकाल में शीघ्र बहुत वर्षा होती है। यदि जलचर राशिगत चन्द्रमा केन्द्र में स्थित होकर पापग्रहों से दृष्ट हो तो स्वल्प जल को करता है। एवं चन्द्रमा के समान शुक्र का फल भी जानना चाहिए। यदि वर्षाकाल में शुक्र से सप्तम स्थान में चन्द्रमा हो और वह शुभग्रहों से दृष्ट हो अथवा शनि से सप्तम पञ्चम वा नवम में चन्द्रमा हो तो वृष्टि होती है।

**वर्षाकाले तपनशशिनोः कामगौ काव्यकोणौ**
**किं वा कल्पान्मनसि मरणे वाचि वा विक्रमे तौ ।**
**वर्षं कुर्याद् द्रुतमुत गुरोरस्तगोऽच्छो जलाय**
**शुभ्रे पक्षे शुभदिविषदोऽम्भोभमाश्रित्य केन्द्रे ॥ ४८ ॥**

**त्र्यर्थे संस्था घनरसकराः किञ्चिदम्बुप्रदाश्चे-**
**त्सोग्रा वाथो भवभवनगोऽब्जोऽम्बुदो भव्यदृष्टः ।**
**वाम्भोभस्थो विधुरुदयगो वीर्ययुक्ताच्छदृष्टो**
**वाङ्गस्थोऽच्छः सबलविधुना वीक्षितो भूरि वर्षम् ॥ ४९ ॥**

वर्षा ऋतु में सूर्य से वा चन्द्रमा से शुक्र और शनि ये दोनों सप्तम में हों अथवा प्रश्न लग्न से चतुर्थ अष्टम में अथवा द्वितीय तृतीय में शुक्र और शनि ये दोनों हों तो शीघ्र वर्षा को करते हैं। यदि गुरु से सप्तम में शुक्र हो तो वृष्टि होती है। केन्द्र, द्वितीय तथा तृतीय में जल राशिगत शुभग्रह हों तो वृष्टि करनेवाले होते हैं। उक्त स्थानों में स्थित शुभग्रह यदि पापग्रहों से युक्त हों तो अल्पवृष्टिदायक होते हैं। लाभगत चन्द्रमा यदि शुभग्रहों से दृष्ट हो तो जलप्रद होता है। अथवा जलराशिगत चन्द्रमा लग्न में स्थित होकर बलवान् शुक्र से दृष्ट हो अथवा जलराशिगत शुक्र यदि बलवान् चन्द्रमा से दृष्ट हो तो बहुत वर्षा होती है।

कोणं याते हिमरुचि मृगेऽपीनभूराशितोऽम्बु
दद्याद्विष्वग् भुवि भुवनदा नूतना ध्वानयुक्ताः ।
सोर्ज्जः सोमो विबुधगुरुणा लोकितः कल्पमाप्तः
कुर्वीतेलां परित उशनोराशितोऽम्भोमयीं सः ॥ ५० ॥

मकरराशिगत चन्द्रमा यदि नवम वा पञ्चम में हो अथवा मकर वा कुम्भ का भी चन्द्रमा हो तो भूमि में चारों ओर से जल को देता है और शब्दयुक्त नवीन मेघ दृग्गोचर होते हैं । बलवान् चन्द्रमा शुक्र की ( २।७ ) राशि में स्थित होकर लग्न में हो और गुरु से दृष्ट हो तो भूमि को चारों ओर से जलमयी करता है ।

सर्वैः सौम्यैः समरगृहगैःवृष्टिराशु प्रभूता
स्यात्सत्खेटैः सुखसदनगैः शोभना वृष्टिरङ्गे ।
काव्याराब्जैः किमुत सितरुक्काणकोणैः सुवृष्टि-
र्द्वौ कल्याणौ यदि दिवि तथा शोभनाः स्युस्त्रयोऽङ्गे ॥ ५१ ॥

प्रश्न लग्न से अष्टम स्थान में सब शुभग्रह हों तो शीघ्र बहुत वर्षा होती है । यदि चतुर्थ में शुभग्रह हों तो उत्तम वृष्टि होती है । एवं प्रश्नकालीन लग्न में भौम, शुक्र और चन्द्रमा हों अथवा प्रश्न लग्न में चन्द्र, शुक्र और शनि हों तो उत्तम वृष्टि होती है । यदि प्रश्न लग्न से दशम स्थान में दो शुभग्रह हों अथवा प्रश्न लग्न में तीन शुभग्रह हों तो भी उत्तम वृष्टि होती है ।

वर्षासु वृष्टिः शशिनि द्विदेहभे किं प्रश्नलग्नाज्जलभं स्वशौर्य्ययोः ।
तत्राम्बुखेटो जलदः कुजः शशी सितोऽसितः सम्मिलिता विलग्नगाः ॥ ५२ ॥

तदाऽतिवृष्टिः कथिताऽखिलाः खगाश्चरास्तनौ द्वादशयामकैर्जलम् ।
जलोदये चारुयुते जलग्रहे द्राग् वृष्टिकृत्स्वे सशुभे चरे तनौ ॥ ५३ ॥

मासात्स्थिरेऽङ्गे जलमब्धिदोर्दिनैर्द्विदेहभेऽङ्गेऽङ्गगुणोन्मितैर्दिनैः ।
सनिर्मलो लग्नविभुर्धनाद् धने पराक्रमे भप्रमितद्युभिजलम् ॥ ५४ ॥

वर्षा ऋतु में यदि द्विस्वभाव राशि में चन्द्रमा हो तो वर्षा होती है । अथवा प्रश्न लग्न से द्वितीय तथा तृतीय स्थान में जलराशि ( कर्क, मकर, मीन ) हो और उस में जलग्रह ( चं. शु. ) हों तो जल देनेवाले होते हैं । मङ्गल, चन्द्र, शुक्र और शनि ये चारों इकट्ठे होकर लग्न में हों तो अतिवर्षा होती है । सब चर ( शीघ्रगति ) ग्रह लग्न में हों तो १२ प्रहर में वृष्टि होती है । जल राशि के लग्न में स्थित हुआ जलग्रह यदि शुभग्रह से युक्त हो तो शीघ्रवृष्टि करनेवाला होता है । लग्न में चरराशि हो और द्वितीय में शुभग्रह हो तो एक मास में वर्षा होती है । यदि लग्न में स्थिर राशि हो तो २४ दिन में और लग्न में द्विस्वभाव राशि हो तो ३६ दिन में वर्षा होती है । यदि प्रश्नलग्न का स्वामी शुभग्रह से युक्त होकर द्वितीय वा तृतीय स्थान में हो तो २७ दिन में वर्षा होती है ।

रसातलेऽङ्गाद्भृगुनन्दनार्चितग्लौवित्समाजः शुभ काल उच्यते ।
अतीव वृष्ट्या दुरितग्रहैरनावृष्टिः प्रदिष्टा जलभोदये यदा ॥ ५५ ॥

त्रिभागवृष्टिः सहिते शुभाशुभैर्ग्रहैरथो निर्जलभानि कण्टके ।
युतानि शुष्काम्बुखगैस्तदा दलवृष्टिः प्रवाच्या सदसत्प्रमाणतः ॥ ५६ ॥

प्रश्न लग्न से चतुर्थ स्थान में यदि शुक्र, गुरु, चन्द्र और बुध इन चारों का योग हो तो बहुत वर्षा होने से सुभिक्ष होता है। यदि चतुर्थ स्थान में पापग्रहों का योग हो तो अनावृष्टि होती है। जलराशि के लग्न में शुभग्रह हों तो तृतीयांश वृष्टि होती है। एवं निर्जल राशि केन्द्र में हों और वे शुष्क तथा जलग्रहों से युक्त हों तो शुभाशुभग्रहों के प्रमाण अर्द्धवृष्टि होती है।

केन्द्रोदयेषु शुभखेटयुतेषु विष्वग्
वृष्टिर्मतांघ्रिरहिता दहनान्वितेषु ।
तज्ज्ञैरवर्षणमथासृजि विग्रहस्थे
जीमूतगर्जनयुता चपलाऽतिवृष्टिः ॥ ५७ ॥

केन्द्र वा लग्न शुभग्रहों से युक्त हों तो चारों ओर से तीनचरण वृष्टि होती है। यदि उक्त स्थान पापग्रहों से युक्त हों तो अवर्षण होता है। एवं प्रश्न लग्न में मङ्गल हो तो मेघगर्जनयुक्त विद्युत् और बहुत वृष्टि होती है।

साम्भः कुम्भं द्रव्यमार्द्रं पयस्तत्सञ्ज्ञं स्पृष्ट्वा वारिकार्योन्मुखो वा ।
प्रष्टा पृच्छेच्छ्रूयते यत्र वारिशब्दः प्रश्ने सद्य उक्तं कबन्धम् ॥ ५८ ॥

प्रश्न समय में यदि प्रष्टा ( पूछनेवाला ) जलयुक्त घट, आर्द्र वस्तु, जल तथा जलसञ्ज्ञक पदार्थ को स्पर्श करके पूछे अथवा जलसम्बन्धी कार्य करता हुआ पूछे अथवा प्रश्न समय में ' जल ' ऐसा शब्द श्रवणगत हो तो शीघ्र वृष्टि कहे।

अम्भः पतेत्का उदयाद्रिगोऽर्कोऽरं हाटकाभो यदि दुर्निरीक्ष्यः ।
अत्यंशुना निर्मलविद्रुमाभस्तपेद्यदोच्चैः खमिनोऽतितीक्ष्णम् ॥ ५९ ॥

यदि उदयाचल में स्थित ' सूर्य ' सुवर्ण के समान कान्तिवाला हो अधिक रश्मियों के कारण कठिनता से दृग्गोचर हो अथवा विमल प्रवाल के समान कान्तिवाला हो अथवा आकाश में स्थित हुआ ' सूर्य ' अत्यन्त ऊंचाई से तपे तो भूमि में शीघ्र जल गिरता है।

मेघागमेऽम्भो लवणं रसोज्झितं दिशोऽमला गोनयनाभमम्बरम् ।
मधुव्रताभं किमु वायसाण्डवन्मीनोत्प्लवः के नहि वाति मारुतः ॥ ६० ॥

वर्षाभुवां चेदसकृन्निनादो बालाः प्रतोल्यां यदि सेतुबन्धान् ।
कुर्व्वन्त्यथो शक्रककिट्टसंघः सविस्रगन्धोऽथ नखैर्बिडालाः ॥ ६१ ॥

बलां लिखन्तोर्भृशमाशु कं पतेत्कौ पर्वता अञ्जनपुञ्जसन्निभाः ।
वाष्पेनरुद्धा यदि कन्दराः परिवेषा विधोः कुक्कुटलोचनोपमाः ॥ ६२ ॥

व्यालव्यवायो विटपाधिरोहोऽहीनां गवामूर्ध्वमिनेक्षणं वा ।
द्रुमस्तकस्थाः सरटाः खदत्तदृशोऽर्यमा चण्डकरो ह्युदेति ॥ ६३ ॥

प्रचालयन्त्यण्डचयं पिपीलिका विनोपघातेन गवां प्लुतं तथा।
नेच्छन्ति गेहात्पशवो विनिर्गमं धुन्वन्ति कर्णांश्च खुरान् पशुस्त्विव ॥ ६४ ॥

श्वानोऽथ खास्या विततं रुवन्ति च श्वानः स्थिताश्चेत्पटलेषु वेश्मनाम्।
महेशदिग्जा तडिदह्नि काश्यपी भवेत्समानाऽतिकबन्धतस्तदा ॥ ६५ ॥

वर्षा ऋतु में यदि जल और नमक विरस अर्थात् स्वादरहित हों, दशों दिशायें निर्मल ( बादल इत्यादि से रहित ) हों, 'आकाश' गौके नेत्र के समान कान्तिवाला वा भ्रमर (भँवर) की समान कान्तिवाला वा कौवे के अण्डे के समान कान्तिवाला हो, जल में मछलियों का वारंवार उछलना, वायुका न चलना, मेंडकों का वारंवार शब्द करना, बालकों का गांवकी गलियों में रेत इत्यादि का सेतु ( पुल ) बान्धना, लोहे पर मल जमजाने से उसमें कच्चे मांस के समान गन्ध का आना एवं बिल्लियोंका अपने पञ्जों से पृथ्वी को कुरेदना, इत्यादि, उक्त लक्षण जिस दिन दृग्गोचर हों उस दिन पृथ्वी पर जल गिरे अर्थात् वृष्टि होती है। सब पर्वत अञ्जन आदि के समान रंगवाले हो जाँय, कन्दरा ( गुफा ) ओं में बाप्प ( भाप ) भर जाय, चन्द्रमा के परिवेष कुक्कुट के नेत्र के समान हों, सर्पों का मैथुन तथा उनका वृक्षपर चढना, गायें ऊपर को दृष्टि उठाकर सूर्य को देखती हों, गिरगट वृक्षोंपर चढकर आकाश की ओर देखते हों, 'सूर्य' तीक्ष्ण किरणों से उदय हो, विना किसी उपद्रव के चींटियों का अपने अण्डों को एकस्थान से दूसरे स्थान पर लेजाना, गायों का उछलना कूदना, 'पशु' घर से बाहिर जाने की इच्छा न करें, कुत्ते कान तथा खुरों को कम्पायमान करते रहें और वें घरों की छतोंपर बैठकर आकाश की ओर देखकर रोवें एवं दिन में ईशान कोण में बिजली चमकती हो तो बहुत जल वर्षने से भूमि एकाकार हो जाती है।

कपोतकीराक्षिनिभोऽथ माक्षिकनिभो निशेशः प्रतिशीतगुर्दिवि।
विराजतेऽथो स्तनितं च विद्युतो रात्रावसृग्भाः किमु दण्डवत्स्थिताः ॥ ६६ ॥

दिवाऽथ शीतः पुरतोऽनिलोऽथ वाऽङ्कुरा लतानां खतलोन्मुखा वयः।
स्नायन्त एवोदकपांशुभिः सरीसृपा भजन्तेऽत्र तृणाग्रकं तथा ॥ ६७ ॥

जिस दिन चन्द्रमा का वर्ण कबूतर अथवा तोते के नेत्र के समान लाल हो अथवा शहद के समान हो अथवा आकाश में दूसरा चन्द्रमा देखता हो, रात्रि में बिजली की कडकडाहट का शब्द हो, दिन के समय रक्त समान कान्ति अथवा दण्ड के समान बिजली की रेखायें देख पड़ें, आगे से वायु शीतल हो लताओं, के नये पत्ते यदि आकाश की ओर उठ जाँय, पक्षि गण जल वा धूली में स्नान करे एवं सर्पवृश्चिकादि कीडे मकोड़े तृणों की नोक पर चढकर बैठें तो शीघ्र वर्षा होती है।

कीराहिभुक्चातकचाषतुल्यवर्णा जपापुष्पसरोजमुद्‌काः।
कूर्मागनीरोर्मिविसारकोलनक्रोपमाः प्राज्यपुटव्रजा ये ॥ ६८ ॥

सन्ध्यापयोदा वितरन्ति कं द्रुतं पर्य्यन्तकेष्वत्र सुधेन्दुपाण्डराः।
मध्ये द्विरेफाञ्जनभाः प्रचिक्कणाः क्षरत्कबन्धाख्यकणा अदभ्रकाः ॥ ६९ ॥

पुटास्तथाऽऽरोहणसञ्ज्ञकस्य च विच्छेदिनः पश्चिमजाश्च पूर्वजाः।
प्राचीं प्रतीचीं क्रमतो व्रजन्तिये त्यजन्ति तेऽरं बहु जीवनं घनाः ॥ ७० ॥

सन्ध्याकाल के मेघ यदि तोते, मोर, चातक और नीलकण्ठ पक्षी के समान वर्णवाले हों जपापुष्प वा कमल की कान्ति के समान हों, कछुआ, पर्वत, जलतरङ्ग, मछली, सूकर और नक्र के समान आकारवाले हों एवं बहुत पुटपुञ्जवाले हों तो शीघ्र जल को देते है। अथवा आकाश के चारों ओर बिजली के समान चञ्चल, चन्द्रमा के समान श्वेतवर्णवाले, मध्याह्न में भ्रमर और अञ्जन के समान वर्णवाले, चिकने, जल की बूँदें टपकाते हों, बहुत पुटवाले हों, सोपानों (सीढियों) के समान एक के ऊपर एक चढे हुए हों एवं पश्चिम दिशा से आकर पूर्व को जाँय और पूर्व से आकर पश्चिम को जाँय तो वे बादल शीघ्र ही बहुत जल वर्षाते हैं।

यदोदयास्तावसरे खरांशोः प्रत्युष्णरश्मिः परिघेन्द्रचापौ।
किं रोहितो वा परिधिश्च विद्युत्प्रभूतमम्भो द्रुतमादिशेत्सन्॥ ७१॥

जब सूर्य के उदय वा अस्त समय में यदि दूसरा सूर्य, परिघ, इन्द्रधनुष, वा दण्डाकार इन्द्रधनुष, परिवेष वा बिजली दृग्गोचर हो तो शीघ्र बहुत जल को कहे।

किं तिग्मभानोरुदयास्तकाले खं तित्तिराणां दलसन्निभं कौ।
व्योघा वदेयुर्मुदिता द्युरात्रं पयः पयोदा द्रुतमुत्सृजन्ति॥ ७२॥

अथवा सूर्य के उदय वा अस्त समय में यदि आकाश का वर्ण तित्तिर पक्षियों के पङ्खों के समान और पक्षिगण आनन्दित होकर कलरव करें तो 'मेघ' शीघ्र ही दिन रात जल वर्षाते हैं।

यदाऽम्बुदा भूमिसमं रसन्तेऽमोघांशवोऽर्कास्तशिलोच्चयोस्राः।
इवोच्छ्रिता लक्ष्म महच्च वृष्टेस्तत्स्यात्सुधीन्द्रैरिति चिन्तनीयम्॥ ७३॥

जब बादल भूमि के निकट शब्द करें और सूर्य के अस्त समय में अस्ताचल की किरणों के समान ऊंची तथा अमोघ (अव्यर्थ) किरणें विराजमान हों तो ये सब वृष्टि के बड़े लक्षण है। इस प्रकार पण्डितजनों ने विचारना चाहिए।

तीव्रातपो मध्यदिनेऽथ मक्षिका अनल्पतां यात्यपरेन्द्रकार्मुकम्।
सन्ध्याप्रदोषे घनगर्जनं नरा निद्रातुराः प्रावृषि वर्षणं लघु॥ ७४॥

वर्षा ऋतु में जिस दिन मध्याह्न में सूर्य की किरणें अतीव तीक्ष्ण (असह्य) हों अथवा जिस दिन मक्षिका (मक्खी) ओं की अधिकता हो वा सन्ध्याकाल वा प्रदोष में मेघों का गर्जन हो अथवा जिस दिन मनुष्य समाज प्रायः निद्रा से व्याकुल हों उस दिन शीघ्र वृष्टि होती है।

खद्योतसञ्ज्ञा रजनौ पयोधरोपकण्ठके चेत्प्रविशन्ति कं द्रुतम्।
केदारपूरं प्रचुरं प्रवर्षति सकृत्समीरः प्रबलो वहेद्दिशि॥ ७५॥

यमस्य पाथःपतिभेऽरमम्बुदो वर्षेद्वहेच्छक्रदिशि प्रभञ्जनः।
स्युर्धूमिताःसर्वदिशस्तदा चतुर्यामान्तरेऽभ्रं परिपूरयेत्सरः॥ ७६॥

रात्रि में मेघों के समीप यदि खद्योत (जुगनू) प्रवेश करें तो मेघगण शीघ्र क्षेत्रपूर्ति के लिए बहुत जल वर्षाते हैं। यदि वरुणमण्डल के नक्षत्रों में एक बार प्रबल वायु दक्षिण दिशा में वहे तो शीघ्र मेघ वर्षता है। यदि पूर्व दिशा में वायु वहे और सब दिशायें धूमित हों तो चारप्रहर में 'मेघ' सरोवर को पूरा करता है।

खद्योतदीप्ती रजनौ पयोभृतां नक्तं निवासः सलिले यदोष्णता ।
सद्योऽम्बुमुग्वृष्ट्यभिलक्षणं मतं प्राच्यां घनो धूमनिभश्च कृष्णताम् ॥ ७७ ॥
यात्यस्तकाले द्युकृतो विदो दिशि जीमूतमाला विमला दिशो दश ।
प्रातस्तथा मध्यदिनेऽर्कतापकः स्यादीदृशं वारिदलक्षणं ध्रुवम् ॥ ७८ ॥
तुष्ट्यै निशीथोत्तरवृष्टिरङ्गिनां तारागलत्कार उषाभिधासु च ।
प्रातः पतङ्गोऽत्यरुणो धनुः शचीपतेरवृष्टौ लघु वर्षणं भवेत् ॥ ७९ ॥

रात्रि में 'खद्योत' प्रकाश करें एवं रात्रि में मेघ का वास हो और जल में उष्णता हो तो 'मेघ' शीघ्र वर्षा के लक्षण को सूचित करता है। पूर्व दिशा में धूम्र कान्तिवाला मेघ हो और सूर्य के अस्तकाल में कृष्णत्व को प्राप्त हो, उत्तर दिशा में मेघमाला हो प्रातःकाल दशोंदिशायें निर्मल हो और मध्याह्न में अधिक ताप हो तो इस प्रकार निश्चय से मेघ के लक्षण जानने। यदि उक्त लक्षण दृग्गोचर हो तो अर्धरात्रि के अनन्तर मनुष्यों को सन्तोष देनेवाली वृष्टि होती है। रात्रि में उल्कापात (ताराओंका पतन देखता हो), प्रातःकाल में सूर्य का अत्यन्त रक्तवर्ण हो और अवर्षणकाल में इन्द्रधेनु दृग्गोचर हो तो शीघ्र वर्षा होती है।

शेते श्वोर्ध्वे नगाः सान्द्रा धूमिताश्चातकध्वनिः ।
कृत्यादावार्द्रता कीटा गोमये चोत्करादिषु ॥ ८० ॥
प्रातः प्रतीच्यां वृषकार्मुकोद्गमस्तत्कालमम्लं मथितं लघूदकम् ।
मेघा दिनान्ते यदि पर्वतप्रभा वर्षन्त्यहोरात्रमिनास्तसङ्गते ॥ ८१ ॥

यदि कुत्ते छत पर सोयें, पर्वत निबिड (घने) और धूमित देखते हों, चातक शब्द करें चर्मादियों में आर्द्रता (गीलापन) हो, गोमय (गोबर) में अथवा उत्करादि (धान्यादि राशि वा सम्मार्जन्यादि क्षिप्त धूली) में कीडे देखते हों, पूर्वदिशा में प्रातःकाल इन्द्रधनुष देखता हो अथवा तत्काल मथित दही अम्ल (खट्टा) हो तो शीघ्र वर्षा होती है। सन्ध्याकाल में यदि मेघ पर्वताकार हो तो सूर्यास्त होने के पश्चात् दिनरात वर्षते है।

आषाढस्य सितेतरस्य तिथिषु श्रुत्यक्षषट्पर्वत-
तुल्यास्वाशु च लक्षणैर्जलभृते सूर्य्योदये श्रावणे ।
गर्जेयुर्जलदा जलोपरि यदा मीना भ्रमेयुस्तदा
वाराऽष्टादशयाममध्य इह कुं पूर्णां प्रकुर्व्वन्ति ते ॥ ८२ ॥

आषाढ कृष्ण पक्ष की चतुर्थी पञ्चमी षष्ठी वा सप्तमी तिथि में जललक्षण दृग्गोचर होने से शीघ्र मेघोदय होता है। श्रावण मास में यदि सूर्योदयकाल में मेघगर्जना करें और मछलियां जल के ऊपर भ्रमण करें तो अठारह प्रहर के अन्तराल में 'मेघ' पृथ्वी को जल से पूर्ण करते है।

यथाक्रमं भाद्रपदे त्रिकालरवीन्दुदुर्गातिथिषु प्रतीच्याम् ।
घना न दृश्यन्त उदप्रदाख्या वर्षन्ति जीमूतरसा अदभ्राः ॥ ८३ ॥

भाद्रपद में यथाक्रम से प्रतिपदा, दशमी, सप्तमी, पूर्णिमा और नवमी तिथि में यदि पूर्वदिशा में 'मेघ' दिखाई न दे तो मेघगण बहुत जल वर्षाते हैं।

ग्रहों के उदयास्तादि तथा राशि चर ( गोचर ) आदि से वृष्टि का परिज्ञानः—

ग्रहोदयास्तावसरे बहुग्रहसमागमे वाथ गमे दलक्षये।
भंगायनान्ते भवमं गते भगे वृष्टिर्भवेन्मण्डलसङ्क्रमे ध्रुवम् ॥ ८४ ॥

भौमादि ग्रहों के उदय वा अस्तकाल में, बहुत ग्रहों के समागम ( इकट्ठे ) होने पर ग्रहों की आक्रान्त राशि से गन्तव्य ( अग्र ) राशि में जानेपर, पक्ष के अन्त में, सूर्य के अयन के अन्त में, सूर्य के आर्द्रा नक्षत्रप्रवेशसमय में तथा ग्रहों के मण्डल सङ्क्रमण काल में नियम से वर्षा होती है।

पतेज्जलं ज्ञास्फुजितोः समागमे वाचार्यकव्योर्धिषणज्ञयोरथो।
यमासृजोर्नोत्तमदृष्टयुक्तयोः स्यात्सङ्गमे पावकवातजं भयम् ॥ ८५ ॥

बुध शुक्र के, गुरु शुक्र के और गुरु बुध के समागमकाल में वर्षा होती है। यदि शनि तथा मङ्गल का समागम हो और वे दोनों शुभग्रह से दृष्ट वा युक्त न हों तो अग्नि और वायु से भय होती है।

विद्भार्गवावेकभगौ भगाभिधभानूज्झितौ भूमितनूद्भवो न चेत्।
तदन्तरस्थोऽविरलं वनं ननु मुञ्चन्ति पृथ्व्यां परितः पयोमुचः ॥ ८६ ॥

बुध और शुक्र ये दोनों जिस समय एकराशि में स्थित हों और सूर्यकी किरणों से रहित हों अर्थात् अस्तगत न हों और उन दोनों के मध्य मे मङ्गल न हो तो 'मेघगण' भूमि में चारों ओर जल वर्षाते हैं।

योगे ज्ञगुर्व्वोर्जलदागमेऽम्बुनः स्याद्वर्षणं तत्र रविर्न वा कुजः।
एकार्णवां कुर्युरिलां ग्रहा रवेरालम्बिताश्चेत्पुरतश्च पृष्ठतः ॥ ८७ ॥

जब वर्षासमय में बुध और गुरु का योग हो और उन के साथ सूर्य वा मङ्गल न हो तो वर्षा होती है। यदि सूर्य के अवलम्बन करनेवाले ग्रह सूर्यकी पीठ पीछे अथवा आगे हों तो पृथ्वी को एक समुद्र के समान कर देते हैं।

पक्षावसानक्षणदामुखेऽयनं बध्नो व्रजेद्वा स गृहान्तरं यदा।
मुंचेत्कबन्धं भुवि चेतसो मुदे मधुव्रताभः स्तनयित्नुमण्डली ॥ ८८ ॥

पूर्णिमा वा अमावास्या के दिन प्रदोष काल में यदि 'सूर्य' उत्तरायण दक्षिणायन वा द्वितीय राशि में प्राप्त हो तो नीले बादलों की मण्डली पृथ्वी में पर्याप्त वृष्टि को करती है।

---

* अत्र विशेषः— यदा रवेः पुरतः पृष्ठतो बहवः खगाः स्थिताश्चेत्स्युस्तेन पुनः कुटिलेतिं भजन्ति तदा घना भुवि प्रचुरमम्बु विसृजन्तीति।

मार्गी कुजः सञ्चरते रविर्यदा वर्षेद्धिमं वर्षतु वा दले दले।
खलाढ्यदृष्टेन्दुभयोः समागमे योगेऽम्भसोऽल्पोदकदस्तदा घनः॥ ८९॥

सूर्य सङ्क्रान्ति के दिन यदि मङ्गलमार्गी हो तो हिम ( तुषार ) बृष्टि वा खण्ड बृष्टि होती है। पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट हुए शुक्र और चन्द्रमा का समागम हो एवं वृष्टि के योग होने पर भी मेघगण स्वल्पजल देते हैं।

पर्वीः पुरोऽस्मात्परितः पयो भुवि कुर्य्यात्कुजोऽर्कात्पुरतो व्रजन् हरेत्।
समागमं तं महदम्भसस्ततो विश्वम्भराजे चलति क्षपाकरे॥ ९०॥
अम्भश्चरर्क्षे यदि चारतो गते घनाः प्रमुञ्चन्ति घनागमे दकम्।
*
गुरूद्गमे वा चलतीज्य इन्दुजे काव्योदयास्तावसरे त्रिधा दिवि॥ ९१॥
भास्वद्भुवः सञ्चरतस्तदा भुवि घनो घनं मुञ्चति सर्वतो वनम्।
दर्शाष्टमीभूततिथीषु भार्गवोऽस्तं वोद्गमं गच्छतु कं पतेद्भुवि॥ ९२॥

यदि मङ्गल से ' सूर्य ' आगे हो तो पृथ्वी में सर्वत्र वर्षा को करता है। एवं सूर्य से ' मङ्गल ' आगे हो तो बहुल जल के समागम को भी नष्ट कर देता है। मङ्गल के राशि सङ्क्रमणकाल में वा मार्ग काल में यदि चन्द्रमा चार वश जलचर राशि में हो तो वर्षाकाल में मेघगण बृष्टि को करते है। गुरु के उदयकाल में वा गुरु और बुध के राशि सङ्क्रमणकाल में वा शुक्र के उदय और अस्तकाल में वा शनैश्चर के उदय, अस्त और राशिसङ्क्रमण काल में ' मेघगण ' पृथ्वीपर सर्वत्र बृष्टि को करते है। अमावास्या अष्टमी वा चतुर्दशी तिथि में यदि ' शुक्र ' अस्त वा उदय को प्राप्त हो तो पृथ्वी में बृष्टि को करता है।

पित्र्यादिपञ्चर्क्षगतोऽसुरार्चितः पूर्वोदितश्चेदुत पश्चिमोदितः।
प्रभञ्जनादित्रितये स्थितस्तथा स्याद्वृष्टिकृद्व्यस्तमतोऽन्यथा भवेत्॥ ९३॥

मघादि पाँच नक्षत्रों में प्राप्त हुआ शुक्र यदि पूर्व दिशा में उदय हो अथवा स्वाति प्रभृति तीन नक्षत्रों में प्राप्त हुआ शुक्र यदि पश्चिम दिशा में उदय हो तो बृष्टि करनेवाला होता है और उक्त प्रकार से विपरीत हो तो अवर्षण होता है।

एकर्क्षयातावसितक्षमासुतौ परस्परं तौ समसप्तगौ किमु।
द्विजग्रहौ राजनभश्चरौ तथा भवेत्तदानीमिह बिन्दुवर्षणम्॥ ९४॥

यदि शनि और मङ्गल एक राशि में अथवा दोनों परस्पर सातवीं राशि में हों अथवा गुरु शुक्र अथवा मङ्गल सूर्य एक राशि में वा परस्पर सप्तम राशि में हों तो जलकणों की वर्षा होती है।

एकर्क्षगौ विम्दभृगुजौ न गर्हितैर्दृष्टौ युतौ जीवदृशा विशेषतः।
तदातिवृष्टिर्बुधवाक्पती यदैकर्क्षगतौ क्रूरदृशा विवर्जितौ॥ ९५॥

---

* एवमन्यत्र ग्रन्थप्रणेतृभिरुक्तम् '—' शिखण्डिसूनोरुदितेऽत्र बृष्टिरस्तं प्रयाते भृगुदेहजाते। बृष्टिर्धरित्रीभुवि राशिभान्तर्गतेऽर्कपुत्रे त्रिविधाऽपि बृष्टिः' इति। वक्रं गतेऽपि शनौ बृष्टिरुक्ताऽन्यत्र।

विशेषतो धिष्ण्यदृशाऽन्वितौ वरां वृष्टिं विधत्तो द्विजनाकचारिणौ ।
असद्ग्रहेणापि निरीक्षितौ युतौ बुधेन दृष्टौ कुरुतोऽम्बुयोगतः ॥ ९६ ॥
तदातिवृष्टिं ज्ञभसूरयो यदैकराशियाता न खलग्रहेक्षिताः ।
इमे महावृष्टिविधायका मता वागीशदृष्टौ वसुधाजभार्गवौ ॥ ९७ ॥
एकत्र संस्थौ मुदिरः प्रवर्षति न संशयोऽच्छे जलमण्डलान्विते ।
वारे समासे सकला दिशस्तदा उद्धन्धनाः स्याज्जलयोगको महान् ॥ ९८ ॥

एक राशि में स्थित हुए बुध शुक्र यदि पापग्रहों से दृष्ट तथा युक्त न हों और विशेषतया गुरु से दृष्ट हों तो अत्यन्त वृष्टि होती है । एक राशि में स्थित हुए बुध गुरु यदि पापग्रहों से अदृष्ट हों और विशेषतया शुक्र से दृष्ट हों तो उत्तम वृष्टि को करते है । यदि शुक्र और गुरु पापग्रहों से दृष्ट वा युक्त होकर भी बुध से दृष्ट हों और अन्य जलयोग हों तो बहुत वृष्टि को करते है । एक राशि में स्थित हुए बुध शुक्र गुरु ये तीनों पापग्रहों से अदृष्ट हों तो बहुत वर्षा करनेवाले होते है। एक राशि में स्थित हुए शुक्र मङ्गल यदि गुरु से दृष्ट हों तो निःसन्देह मेघ वर्षता है । ' शुक्र ' यदि चन्द्रमा से युक्त हो अथवा ' मङ्गल ' चन्द्रमा से युक्त हो तो दशों दिशायें उद्बन्धन ( अवरुध्द ) होती है और यह बहुत वडा जलयोग होता है ।

सन्तोऽसतामग्रत एव संस्थिताः परस्परं ते ददते दकं बहु ।
विपर्यये नाथ विवस्वता सहैकभाश्रितो वर्षति वासवार्चितः ॥ ९९ ॥
यावन्न यात्यस्तमनं विदिज्ययोर्द्वन्द्वं युतिर्वाथ बुधस्त्यजेत्सितम् ।
कृत्वा यदोन्मार्गगमं घनो दिनैर्वर्षेच्छरैर्वा नगसम्मितैस्तदा ॥ १०० ॥

पापग्रहों के आगे यदि शुभग्रह स्थित हों तो वे परस्पर बहुत जलको देते हैं । यदि उक्तप्रकार से विपरीत हों तो जल नहीं देते है । जब तक बुध और गुरुका द्वन्द्व ( युध्द ) वा युति ( योग वा समागम ) अस्तको प्राप्त न हो तबतक सूर्यके साथ में स्थित गुरु बर्षाको करता है । वक्रगति को प्राप्त हुए शुक्रको बुध त्याग दे तो पाँच वा सात दिनमें वर्षा होती है ।

कुलीरराशौ विशते पर्पीस्तं पूर्णेक्षाय पश्यति शेमुषीशः ।
पादोनदृष्ट्या किमु तत्र दिष्टे महज्जलं वर्षति वारिवाहः ॥ १०१ ॥

यदि ' सूर्य ' कर्क राशि में प्रवेश करे और उसको पूर्णदृष्टि से वा त्रिपाददृष्टि से ' गुरु ' देखता हो तो उस समय ' मेघ ' बहुत जल वर्षाता है ।

त्रिपाददृष्ट्या किमुताखिलेक्षया वीक्षेत चारुर्द्युचरं यदोदये ।
किमस्तकाले मुहिरः प्रवर्षतु भार्क्योर्यदैकर्क्षगयोर्न सस्यकम् ॥ १०२ ॥
स्यादल्पवृष्टिर्दुरिता यदाऽनृजूर्गीर्णाः शुभाः स्युः कुटिलं गतो गुरुः ।
शुभोऽतिचारं प्रगताः शुभेतरा भवन्ति ते क्षुल्लकवृष्टिदायकाः ॥ १०३ ॥

उदयकाल में वा अस्तकाल में ग्रहको यदि बृहस्पति त्रिपाददृष्टि से वा पूर्णदृष्टि से देखता हो तो वृष्टि होती है । यदि शुक्र शनि ये दोनों एकराशि में हों तो अल्प वृष्टि के कारण अन्न नहीं होता है । यदि पापग्रह वक्र से

उत्तीर्ण होंतो शुभ होते है। और वक्र गति गुरु शुभ होता है। एवं पापग्रह अतिचारको प्राप्त होंतो अल्पवृष्टि देनेवाले होते है।

**भव्यग्रहा वृष्टि विधायिनोऽनृजुं गता महीजास्फुजितोः शनीज्ययोः।**
**मासीह वृष्टिः समसप्तकं तथा सौम्योग्रयोः स्याद्यदि खण्डवर्षणम् ॥ १०४॥**

यदि शुभग्रह वक्रगति को प्राप्त होंतो वर्षाप्रद होते है। शुक्र और मङ्गलका अथवा शनि और गुरुका समसप्तक योग होतो एक मास में वृष्टि होती है। एवं शुभ और पापग्रहका समसप्तक योग होतो खण्ड वृष्टि होती है।

**रवेर्नृयुक्सङ्क्रमणे नृयुग्मस्त्रीमीनचापेषु शुभैः सुवृष्टिः।**
**किंकर्किगोगौ भबुधौ झषेऽब्जे सूरौ स्त्रियां वापि विलोमतः स्यात् ॥ १०५॥**
**सुवृष्टिराराहियमा नृयग्मपाठीनकन्याश्विषु वृष्टिरल्पा।**
**महार्घ उक्तोऽथ सितो द्विदेहे गोकर्कगौ कोणकुजौ तदाल्पा ॥ १०६॥**
**वृष्टिस्तथान्नप्रियमास्फुजिज्ज्ञौ द्वन्द्वाजगौ ग्लौधिषणौ धनुःस्थौ।**
**अचारुखेटाः करिनरिकौर्प्यतुलासु वृष्टिश्च समर्घता स्यात् ॥ १०७॥**

सूर्य की मिथुन सङ्क्रान्ति काल में यदि धनु, मिथुन, कन्या और मीन में शुभ होंतो उत्तम वर्षा होती है। वृष वा कर्क में बुध शुक्र हों, मीनमें चन्द्रमा और कन्या में गुरु हो अथवा उक्त प्रकार से विपरीत भी होतो उत्तम वर्षा होती है। मिथुन, कन्या, मीन और धनु में मङ्गल, राहु और शनि ये तीनों होंतो अल्पवृष्टि और वस्तुओं की महार्घता होती है। द्विस्वभाव राशिमें शुक्र हो, वृष वा कर्क में मङ्गल शनि ये दोनों होंतो अल्पवृष्टि और अन्न की महार्घता होती है। मिथुन मेषमें शुक्र, बुध हों धनु में चन्द्रमा गुरु हों एवं सिंह, वृश्चिक और तुलामें पापग्रह होंतो वृष्टि होने से अन्नादि की समर्घता होती है।

सप्तनाडीसे वृष्टिका परिज्ञानः—

**साभिजिन्ति क्रमाद्धानि पाक्कादीनि संलिखेत्।**
**सर्पवत्सप्तनाडीनां व्यधंतत्र प्रकल्पयेत् ॥ १०८॥**

कृत्तिका के क्रमसे अभिजित् सहित सर्प के समान चण्डादि सप्त नाडियों को लिखे और उन सप्त नाडियों के वेधकी कल्पना करे।

**एका नाडी चतुर्धिष्ण्यवेधेनाथ यमानिलौ।**
**द्विदैवं मैत्र मूर्ध्वाख्या चण्डनाडीनसूनुजा ॥ १०८॥**

चार नक्षत्रों के वेधसे एकनाडी होती है। भरणी, कृत्तिका, अनुराधा और विशाखा इन चार नक्षत्रोंकी शनि से उत्पन्न ऊर्ध्व संज्ञक 'चण्डनाडी' होती है।

**द्वितीयाऽनिलकेन्द्राश्वा वातनाडी शुनाथजा।**
**तक्षपौष्णेन्दुमूलानि तृतीया दहनाऽऽरजा ॥ ११०॥**

स्वाति, रोहिणी, ज्येष्ठा और अश्विनी इन चार नक्षत्रों की सूर्य से उत्पन्न द्वितीय 'वातनाडी' होती है। चित्रा, रेवती, मृगशिरा और मूल इन चार नक्षत्रोंकी भौमसे उत्पन्न तृतीय 'दहननाडी' होती है।

बुध्न्यार्द्राम्बुकराः सौम्या चतुर्थी चारुनाडिका।
पञ्चम्यर्यमविश्वाजैकांघ्र्यादित्याः सितोत्थिताः ॥ १११ ॥
नीरनाड्यथ योनीज्याभिजिद्वारुणभानि च।
जलनाडी ज्ञजा षष्ठी मघाश्रोत्रवसूरगाः ॥ ११२ ॥
सप्तमीन्दोः सुधाऽथेह मध्यगा सौम्यनाडिका।
अतः पुरः पृष्ठतश्च सौम्यं याम्यं त्रिकं त्रिकम् ॥ ११३ ॥
नाडीनामुत्तरे याम्ये याम्यपार्श्वगताः खलाः।
शोभनाः सौम्यभागस्था नाडी मध्या तु मध्यमा ॥ ११४ ॥
द्युसत्स्वरूपफलदा एकनाडीगता ग्रहाः।
द्व्याद्याः शुभा खला वापि चण्डनाड्यां महानिलम् ॥ ११५ ॥
वातायां कं महादाहमग्निनाड्यां तु मध्यताम्।
कुर्युः सौम्यगता नीरयाता जीमूतवाहकाः ॥ ११६ ॥

उत्तराभाद्रपदा, आर्द्रा, पूर्वाषाढा और हस्त इन चार नक्षत्रोंकी गुरु से उत्पन्न चतुर्थ 'सौम्यनाडी' होती है। उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढा, पूर्वाभाद्रपदा और पुनर्वसु इन चार नक्षत्रोंकी शुक्र से उत्पन्न पञ्चम 'नीरनाडी' होती है। पूर्वाफाल्गुनी, पुष्य, अभिजित् और शतभिषा इन चार नक्षत्रोंकी बुध से उत्पन्न षष्ठ 'जलनाडी' होती है। मघा, श्रवण, धनिष्ठा और आश्लेषा इन चार नक्षत्रोंकी चन्द्रमा से उत्पन्न सप्तम 'अमृतनाडी' होती है। यहां सातों नाडियों के मध्य में सौम्यनाडी मध्य गत होती है। इससे आगे की तीन नाडियां 'सौम्य' और पीछे की तीन नाडियां याम्य होती है। सौम्य और याम्य नाडियों के मध्यमें यदि पापग्रह याम्य भाग में हों और शुभग्रह सौम्य भाग में हों तो नाडियोंका फल मध्यम होता है। यदि शुभ वा पापग्रह सौम्य (मध्य) नाडी में होंतो ग्रह के स्वरूपके समान नाडी का फल होता है। यदि दो प्रभृति शुभ वा पापग्रह एक नाडी में हों तो भी ग्रह के स्वरूप के समान नाडीका फल होता है। यदि शुभ वा पापग्रह चण्ड नाडी में होंतो बहुत वायु, वायु नाडी में हों तो भी वायुको करते है। अग्नि नाडी में महादाह को करते है। एवं सौम्य नाडी और नीर नाडी में ग्रह हों तो 'मेघ' मध्यम फल को करते है।

तोयायां तोयदः सोमो महावृष्टिकरो ग्रहः।
चन्द्रनाडीं गतश्चैकोऽप्यथो स्वीयफलप्रदः ॥ ११७ ॥
स्वीयनाड्यां ततः कुर्यान्नाडीतुल्यं फलं कुजः।
यस्यां नाड्यां विधुःसंस्थश्चेत्खगा अपि तत्रगाः ॥ ११८ ॥
यद्वा मिश्रद्युसद्भिर्वा वृष्टिः स्यादुत्तमा दिने।
तस्मिन्नथैकधिष्ण्यस्थे योगे तत्र खगा यदि ॥ ११९ ॥

**वृष्टिः स्यान्महती तस्मिन्दिने यावत्तदंशगः ।**
**कलेशः केवलैर्विद्धः खलैर्वा शोभनैर्जलम् ॥१२०॥**
**तुच्छं तत्राम्बरं मेघमेदुरंग्लौः क्रमागगः ।**
**यावन्मिश्राः क्रमांशस्थास्तावत्कुर्वन्ति वर्षणम् ॥१२१॥**

जलनाडी स्थित 'चन्द्रमा' जलदेनेवाला होता है। एकग्रहभी चन्द्रनाडीमें स्थित होतो अतिवृष्टि को करता है। एवं अपनी नाडीमें स्थितग्रह अपने फलको देता है। जिस नाडी में मङ्गल स्थित हो वह उसीके तुल्य फलको करता है। जिस नाडीमें चन्द्रमा हो उसीमें अन्य ग्रहभी हों अथवा चन्द्रमा जिस नाडीके नक्षत्र में हो वह मिश्र ग्रह से मिश्र (विध्द) होतो उस दिन उत्तम वृष्टि होती है। ग्रहोंके एक नक्षत्रमें स्थित होनेपर अथवा ग्रहों के योग होनेपर और अन्यग्रहभी उस नक्षत्र वा राशिमें जिस दिन आजाँय और जबतक 'चन्द्रमा' उस नवांश में स्थित रहे उस दिन तबतक महती वृष्टि होती है। यदि 'चन्द्रमा' केवल पापग्रहोंसे अथवा केवल पुण्यग्रहोंसे विध्द होतो स्वल्पजल अथवा दुर्दिन (मेघाच्छादितदिन) को करता है। 'चन्द्रमा' जबतक जलराशिके नवांश में स्थित रहे और मिश्र (शुभ तथा पाप) ग्रहभी जलराशिके नवांश में हों तबतक वे वर्षाको करते है।

**अखण्ड मण्डलश्चन्द्रो नाडीं यातो द्युचारिणः ।**
**यस्याभ्रचारिणा तेन चेद्युतो वृष्टिदो भवेत् ॥१२२॥**

जिसग्रह की नाडी में पूर्णचन्द्रमा स्थित हो और उसी ग्रह से युक्त होतो वृष्टिदायक होता है।

**वेधे मिथः पुंद्युसदोर्मरुद्वहेत्समन्ततः पुंयुवतिद्युचारिणोः ।**
**वृष्टिर्बुधेन्द्रैः कथिताऽथ दुर्दिनं नपुंसकाकाशगयोरुदाहृतम् ॥१२३॥**

यदि दो पुरुषग्रहोंका परस्पर वेध होतो सर्वत्र वायु बहता है। पुरुष और स्त्री ग्रहोंका परस्पर वेध हो तो वर्षा होती है। एवं दो नपुंसक ग्रहोंका परस्पर वेध होतो केवल दुर्दिन (मेघाच्छादिताकाश) होता है।

**पीयूषनाड्यां यदि कृत्तिकाभतस्तत्रस्थिताः सर्वविहङ्गमा यदा ।**
**एकार्णवा भूः परितः क्षगाज्जलैः किंवा त्रिवेदाक्षमिताः खगाः क्रमात् ॥१२४॥**
**भूत्र्यद्रिधस्राञ्जलदः प्रवर्षति जलाभिधायां द्युदलं दिनं तथा ।**
**दिनानि पञ्चाथ पयोऽत्र वर्षति यामं द्युखण्डं दिवसत्रयं क्रिमु ॥१२५॥**
**नीराभिधायां जलदोऽमृतादिकत्रयेऽपि चेत्थं सकला नभःसदः ।**
**धृत्यंशुमत्षड्दिवसान् बहूदकं दिशन्ति कौ व्योमचरा दिनत्रयम् ॥१२६॥**
**सौम्याभिधायां परितो दिशन्ति कं वदेदनावृष्टिमघग्रहा यदा ।**
**याम्ये कुमध्येऽथ सदेवयाजकावेकर्क्षगौस्तः शशलाञ्छनासृजौ ॥१२७॥**
**वदन्ति वृष्टिं महतीं समन्ततो बुधास्तथैकर्क्षगतौ भपण्डितौ ।**
**सनिर्जरेज्यौ यदि तत्र चन्द्रयोगेन वृष्टिर्गदिता तदोत्तमा ॥१२८॥**

यदि 'चन्द्रमा' अमृतनाडी में हो और उसी में सब ग्रह स्थित होंतो शीघ्रही समस्त भूमण्डल वर्षा से एक समुद्र के समान होता है। यदि अमृत नाडी में स्थित चन्द्रमा तीन ग्रहोंसे युक्त होतो एक दिन, चार ग्रहोंसे युक्त होतो तीन दिन एवं पाँच ग्रहोंसे युक्त होतो सात दिन पर्यंत वर्षा होती है। यदि जलनाडीमें स्थित चन्द्रमा तीन ग्रहोंसे युक्त होतो आधादिन, चार ग्रहोंसे युक्त होतो एकदिन एवं पाँच ग्रहोंसे युक्त होतो पाँच दिन पर्यंत वर्षा होती है। यदि नीरनाडी गत चन्द्रमा तीन गहों से युक्त होतो एक प्रहर, चार ग्रहों से युक्त होतो आधादिन एवं पाँच ग्रहों से युक्त होतो तीन दिन पर्यन्त वर्षा होती है। सब रव्यादी ग्रह अमृत नाडी में होंतो १८ दिन, जलनाडी में सब ग्रह होंतो १२ दिन एवं नीर नाडी में सब ग्रह होंतो पृथ्वी में ६ दिन पर्यंत बहुत जल को देते है। यदि सबग्रह सौम्य नाडीं में होंतो सर्वत्र तीनदिन पर्यंत जलको देते है। जब याम्य नाडी में पापग्रह स्थित हों तब अनावृष्टि (खण्ड वर्षा) होती है। एक राशि में स्थित हुए मङ्गल तथा चन्द्रमा यदि गुरूसे युक्त हो तो सर्वत्र बहुत वर्षा को करते है। एवं एक राशि में स्थित हुए बुध और शुक्र यदि गुरूसे युक्त हों एवं जिस दिन उन में चन्द्रमा का योग हो उस दिन उत्तम वृष्टि होती है।

**समीरचण्डानलनाडीकोपगा महामरुत्तापकृतोऽखिलग्रहाः।**
**स्वल्पोदकं वर्षणमम्बुयोगके महत्यपीन्द्वास्फुजितौ युतौ खलैः ॥ १२९ ॥**

यदि सम्पूर्णग्रह वायु, चण्ड और दहन नाडी में हो तो बहुत वात तथा ताप को करते है। चन्द्रमा और शुक्र यदि पापग्रहों से युक्त हों तो अधिक वर्षण के योग होते हुए भी स्वल्प जल वर्षण को करते है।

**जलप्रदा निर्जलनाडिका ह्यपि योगेऽधिके यत्र शुभद्युचारिण.म् ।**
**तथैव नाडी सजला विजीवना योगे यदा सत्यधिकेऽघखौकसाम् ॥ १३० ॥**

जहां अधिक शुभ ग्रहों का योग हो वहां निर्जल नाडी भी जल देनेवाली होती है। एवं अधिक पापग्रहों के योग होनेपर जल नाडी भी निर्जल होती है।

**वक्रेच मार्गेऽस्तमने तथोदये किं सङ्क्रमे पुष्करगामिनो यदा ।**
**कबन्धनाडी प्रगतास्तदा महावृष्टिप्रदाः स्युस्त्विवति कोविदा विदुः ॥ १३१ ॥**

वक्र मार्ग अस्त वा उदयकाल में अथवा राशिसंङ्क्रमण काल में यदि भौमादि ग्रह जल नाडी मे हों तो बहुत वृष्टि देनेवाले होते है। इस प्रकार पाण्डित जन कहते है।

'सप्तनाडीबोधकचक्रमिदम्'॥

| शनिः | रवि | भौमः | गुरुः | शुक्रः | बुधः | चन्द्रः |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कृत्ति. | रोहि. | मृगः | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. |
| विशा. | स्वाती | चित्रा | हस्त. | उत्तराफा. | पूर्वाफा | मघा |
| अनुरा. | ज्येष्ठा | मूलम् | पूर्वाषा. | उत्तराषा. | अभिजि. | श्रवण |
| भरणी | अश्वि. | रेवती | उत्तराभा. | पूर्वाभा. | शतभि. | धनि. |
| चण्डा | वाता | दहना | सौम्या | नीरा | जला | अमृत |
| याम्या | याम्या | याम्या | मध्या | उत्तरा | उत्तरा | उत्तरा |

त्रिनाडी से वृष्टिपरिज्ञान,

**नाडीत्रयं दास्रमुखं भुजङ्गचक्रं विलेख्यं नवगोऽङ्कभानि ।**
**स्वर्गे तथा भूमितले क्षमायां यद्येकनाडीप्रयुताः समस्ताः ॥ १३२ ॥**
**सौम्या असौम्याः सपदि ध्रुवासा वृष्टिं तदानीं महतीं विदध्युः ।**
**असद्विहङ्गा यदि नाकनाडीसंस्थाः शुभा भूतलनाडिकास्थाः ॥ १३३ ॥**
**प्रजायते तत्र सदैव वृष्टिर्नपुंसकव्य्.मानिवासयोगे ।**
**क्षिपेत्तदा वारिधिगं कबन्धं वातोऽबलाखेचरयोगतः स्यात् ॥ १३४ ॥**
**संयोगतः पञ्चजनैणनेत्रयोः सर्वीर्य्ययोर्वृष्टिरुदाहृता ततः ।**
**भयं मरुज्जं नरयोगतो भवेद्योगेऽङ्गनाषण्ढनभःसदोर्हिमम् ॥ १३५ ॥**

सर्पाकारचक्र में अश्विन्यादि त्रिनाडी नक्षत्रों को लिखे । अश्विन्यादि नौ नौ नक्षत्र स्वर्ग, पाताल और भूमि में होते है । यदि सम्पूर्ण शुभ तथा अशुभ ग्रह एक नाडी में हों तो शीघ्र बहुत वृष्टि को करते हैं । पापग्रह स्वर्ग नाडी में हो और शुभग्रह पातालनाडी में हों तो नित्य वृष्टि होती है।दो नपुंसक ग्रहों का एक नाडी में योग होतो समुद्र गत जल को करते हैं । एकनाडी में दो स्त्री ग्रहों का योग हो तो वायु बहता है । यदि बलवान् पुरुष और स्त्री ग्रह का योग हो तो वृष्टि होती है । दो पुरुषग्रहों के योग से वातजन्य भय होता है । एवं स्त्री और नपुंसक ग्रह के योग से तुषारपात होता है ।

**समीरनाडीमुखगा नभोगाः कुर्वन्ति नाडीजनितं फलं ते ।**
**एकोऽपि दत्ते ध्रुवरः फलं तत्स्वनाडिकास्थो गगनोल्मुकाख्यः ॥ १३६ ॥**
**ददाति नाडीष्वखिलासु नाडीभवं फलं यत्र कुमारकाख्यौ ।**
**यदैकनाडीसहितौ सपापिपूज्यौ सुवृष्टिं सततं विधत्तः ॥ १३७ ॥**

वायु प्रभृति नाडियों में प्राप्त हुए ग्रह नाडीजन्य फल को करते है । अपनी नाडी में स्थित हुआ एक ग्रह भी अपनी नाडीजन्य फल को देता है । सब नाडियों में मङ्गल नाडीजन्य फल को देता है । बुध शुक्र ये दोनों एक नाडी में स्थित होकर भौम गुरु से युक्त हों तो नित्य अतिवृष्टि को करते हैं ।

त्रिनाडिचक्रमिदम् ।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्वर्गनाडीभानि | अश्वि. | आर्द्रा. | पुन. | उ. फा. | हस्त | ज्ये. | मू. | श. | पू. भा. |
| पातालनाडीभानि | भर. | मृग. | पुष्यः | पू. फा. | चित्रा. | अनु. | पू. षा. | ध. | उ. भा. |
| मर्त्यलोकनाडीभानि | कृति. | रोहि. | आश्ले. | मघा. | स्वाती | विशा. | उ. षा. | श्र. | रे. |

रोहिणीचक्र से वृष्टि परिज्ञानः—

**मेषार्कवासरभतो यमले समुद्रे**
**युग्मे तटे कुभृति रूपमथो द्वयं च ।**

**सन्धौ सदेह त्रिधियुग्गणना विधेया**
**भानां क्रमं पतति यत्र ततः फलं स्यात् ॥ १३८ ॥**

इष्ट वर्ष की मेष सङ्क्रान्ति के दिन जो नक्षत्र हो उस से गिनकर २ नक्षत्र समुद्र में, २ नक्षत्र तट में एक नक्षत्र पर्वत में, २ नक्षत्र सन्धियों में लिखे । यहां नक्षत्रों की गणना अभिजित् सहित करे जहां रोहिणी पडे उस से वक्ष्यमाण शुभाशुभ फल कहना चाहिए ।

**विरिञ्चिधिष्ण्ये जलधिस्थलं गते तदाऽतिवृष्टिः समधान्यवर्द्धनम् ।**
**ग्लौवल्लभाचेत्पतिता तटस्थले वृष्टिः प्रभूता कणवित्तवर्द्धनम् ॥ १३९ ॥**
**स्यात्खण्डवृष्टिः सकलान्ननाशनं शिलोच्चये शीतकरप्रिया पतेत् ।**
**सन्धौ स्थिता ग्लौदयिता वदन्त्यनावृष्टिं तथा धान्यचितिं विचक्षणाः ॥ १४० ॥**

यदि 'रोहिणी नक्षत्र' समुद्र में पडे तो बहुत वृष्टि और समस्त धान्यों की वृद्धि, तट प्रदेश में पड़े तो बहुत वृष्टि और कण धन की वृद्धि, पर्वत में पडे तो खण्ड वृष्टि और समस्त अन्नों का नाश एवं 'रोहिणी' सन्धियों में पड़े तो अनावृष्टि तथा धान्य की वृध्दि करती है ।

'रोहिणीचक्रमिदम्'।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सन्धिः उ.भा. १<br>शृङ्गम् पू. भा. २<br>सन्धिः शतः १ | तटम् रेवती १ | समुद्रः अश्वि. भर. २ | तटम् कृत्ति. १ | सन्धिः रोहिणी १<br>शृङ्गम् मृग. २<br>सान्धिः आर्द्रा १ |
| तटम्, धनि, १ | | | | तटम्, पुन. १ |
| समुद्रः अभिजित् श्रव. २ | | | | समुद्रः आश्लेषा पुष्यः २ |
| तटम्, उ. षा. १ | | | | तटम्, मघा १ |
| सन्धिः पू.षा. १<br>शृङ्गम् मू. २<br>सन्धिः हस्त १ | तटम् अनु. १ | समुद्रः विशा. स्वाती २ | तटम् चित्रा १ | सन्धिः हस्त १<br>शृङ्गम् उ. फा. २<br>सन्धिः पू. फा १ |

